**भारतीय आधुनिक शिक्षा** राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् की एक त्रैमासिक पत्रिका है। इस पत्रिका का मुख्य उद्देश्य है शिक्षकों, शिक्षक-प्रशिक्षकों, शैक्षिक प्रशासकों तथा शोधकर्ताओं को एक मंच प्रदान करना, शिक्षा के विभिन्न आयामों जैसे—शिक्षादर्शन, शिक्षा मनोविज्ञान, शिक्षा की समकालीन समस्याएं, पाठ्यक्रम एवं प्रविधि संबंधी नवीन विकास, अंतरराष्ट्रीय स्तर पर शिक्षा का स्वरूप, विभिन्न राज्यों में शिक्षा की स्थिति आदि पर मौलिक तथा आलोचनात्मक चिंतन को प्रोत्साहित करना और शिक्षा के क्षेत्र में सुधार और विकास को बढ़ावा देना।

लेखकों द्वारा व्यक्त किए गए विचार उनके अपने हैं तथा ये किसी भी प्रकार परिषद् की नीतियों को प्रस्तुत नहीं करते।




**प्रकाशन सहयोग**

**पूरन चंद** *अध्यक्ष,* प्रकाशन प्रभाग

**मीरा कांत** *संपादक*

**कल्याण बैनर्जी** *उत्पादन अधिकारी*

**अरुण चितकारा** *सहायक उत्पादन अधिकारी*

**राजेश पिप्पल** *उत्पादन सहायक*

**मूल्य एक प्रति : 8.50 रुपये; वार्षिक : 34.00 रुपये**

#	भारतीय आधुनिक शिक्षा

वर्ष : 17 | अंक : 1 | जुलाई 1999

## विषय सूची

| | | |
|---|---|---|
| भारत में शिक्षा को सूचना युग में संगत बनाने हेतु एक कार्यक्रम | 1 | अमर नाथ माहेश्वरी |
| मध्य प्रदेश में शिक्षा गारंटी योजना : एक अनुकरणीय नवाचार | 9 | एम. सेन गुप्त |
| स्कूली शिक्षा : कुछ अनुत्तरित प्रश्न | 15 | राम सूरत त्रिपाठी |
| श्रवण विकारयुक्त बच्चों का भाषा-विकास | 19 | यासमीन आयशा आज़ाद |
| विज्ञान के छात्रों के व्यक्तित्व संबंधी मूल्यों का अध्ययन | 32 | संजय कुमार यादव |
| माध्यमिक स्तरीय शिक्षक प्रशिक्षण प्रवेश मानदंड | 40 | गोपीनाथ शर्मा |
| सेवापूर्व माध्यमिक शिक्षक-शिक्षा पाठ्यक्रम एवं समयावधि विस्तार : एक विवेचन | 45 | जी. सी. भट्टाचार्य |
| सबके लिए शिक्षा | 54 | सुरेश कुमार बत्रा |

# लेखकों से निवेदन

लेखकों से निवेदन है कि रचनाएं डबल स्पेस में टाइप की हुई हों तथा रचनाओं की दो हस्ताक्षरित प्रतियां भेजें। साथ ही यह अवश्य सूचित करें कि प्रेषित रचना अप्रकाशित/अप्रसारित है।

पुस्तक-समीक्षा के लिए पुस्तक की दो प्रतियां भेजना आवश्यक है। पत्रिका में प्रकाशित पांडुलिपि का कापीराइट परिषद् के अधीन रहेगा और परिषद् की पूर्व अनुमति के बिना कोई भी अंश पुनः प्रकाशित नहीं किया जा सकेगा।

रचनाएं कृपया इस पते पर भेजें—अकादमिक संपादक, **भारतीय आधुनिक शिक्षा**, शैक्षिक अनुसंधान और नीतिगत संदर्श विभाग, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, श्री अरविंद मार्ग, नई दिल्ली-110016

# भारत में शिक्षा को सूचना युग में संगत बनाने हेतु एक कार्यक्रम

अमर नाथ माहेश्वरी

संयुक्त निदेशक
एन.सी.ई.आर.टी.
नई दिल्ली

इंटरनेट ने स्थान और समय दोनों के संदर्भ में विश्व को संकुचित कर दिया है। आज ज़रूरत इस बात की है कि हमारे बच्चे एक ग्लोबल कक्षा-कक्ष में पढ़ें। एक पायलट परियोजना के द्वारा इंटरनेट के सहयोग से इस संभावना को यथार्थ में बदलना एक चुनौती होगी। इन्हीं विचारों का संवाहक यह लेख मैलबोर्न, आस्ट्रेलिया में गत वर्ष आयोजित विचार-गोष्ठी 'ग्रोइंग अप टुगैदर' में प्रस्तुत लेख का हिंदी रूपांतरण है।

दूर संचार व्यवस्था ने, भूस्थिर उपग्रहों और कंप्यूटरों के विश्वव्यापी संजाल (नेटवर्क) के माध्यम से इस पूरी दुनिया को एक ग्लोबल (विश्व व्यापक) गांव बना दिया है। स्थानीय दूरी के बावजूद किन्हीं भी दो कंप्यूटरों के बीच इस नेटवर्क के द्वारा इंटरनेट के प्रयोग से तत्काल इलैक्ट्रॉनिक संचार संभव हो सकता है। ऐसा इसलिए संभव हुआ क्योंकि इस पूरे तंत्र में विद्युत चुंबकीय तरंगें प्रकाश के वेग से चलती हैं। यातायात माध्यम में एक स्थान से दूसरे स्थान तक जाने में यात्रा-खर्च, तय की गई दूरी पर निर्भर होता है। परंतु इलैक्ट्रॉनिक संचार माध्यम में खर्च तय की गई दूरी पर निर्भर नहीं होता। इस प्रकार इंटरनेट ने स्थान और समय दोनों के संदर्भ में विश्व को संकुचित कर दिया है और राष्ट्रीय सीमाओं की अवधारणा को ग्लोब पर खिंची सीमा रेखाओं के समान ही काल्पनिक व वैचारिक बना दिया है।

गांव में बच्चों की शिक्षा उनके माता-पिता की ज़िम्मेदारी के साथ-साथ उस समुदाय की भी ज़िम्मेदारी होती है क्योंकि वहां बच्चे साथ-साथ पलते-बढ़ते हैं। इसी प्रकार वर्तमान संदर्भ में बच्चों की शिक्षा को सिर्फ राष्ट्रीय सरकारों की सीमाओं में न रख कर एक व्यापक परिप्रेक्ष्य में देखने की आवश्यकता है क्योंकि आज के दौर में बच्चे एक ग्लोबल गांव में रह रहे हैं। अतः 'ग्रोइंग अप टुगैदर' जैसे सही व सार्थक नाम वाली यह विचार-गोष्ठी न केवल प्रासंगिक है बल्कि सहभागी शिक्षाविदों के विशिष्ट समुदाय के लिए एक चुनौती भी है क्योंकि उनसे अपेक्षा की जाती है कि वे

एक क्षेत्रीय परिप्रेक्ष्य तैयार करें। भाषागत सीमाओं और सांस्कृतिक विविधता को खत्म करने वाले शिक्षा के क्षेत्रीय परिप्रेक्ष्य से ही यह संभव हो पाएगा कि हमारे बच्चे साथ-साथ पलें-बढ़ें। इसके लिए आवश्यकता इस बात की है कि हमारे बच्चे एक ग्लोबल कक्षा-कक्ष में अध्ययन करें। इस बात का उल्लेख किया जा चुका है कि इंटरनेट 'ग्लोबल कक्षा-कक्ष' में शिक्षण और अधिगम की संभावनाओं को यथार्थ में बदलता है।

इस अवसर का लाभ उठाते हुए मैं भारत में शिक्षा को व्यापक स्वरूप प्राप्त कर रहे सूचना युग के लिए संगत बनाने की चुनौतियों पर अपने विचार व्यक्त करना चाहूंगा तथा इस विचार-गोष्ठी में तैयार की जाने वाली क्षेत्र-व्यापक सहभागी परियोजनाओं में सहभागिता के अवसर ढूंढ़ना चाहूंगा। सबसे पहले मैं भारत की विद्यालयी व्यवस्था की जटिलताओं पर प्रकाश डालूंगा जिससे कि अंतरराष्ट्रीय सहभागियों को यह समझने में आसानी हो कि हमारे देश में शिक्षा में कोई भी प्रभावी व महत्वपूर्ण परिवर्तन लाना कितना चुनौती भरा कदम होता है।

## विद्यालयी व्यवस्था

एक विशाल देश होने के नाते भारत विविधताओं से भरा है। ये विविधताएं केवल सामाजिक एवं सांस्कृतिक स्तर पर ही नहीं वरन शिक्षा प्रणाली में भी हैं। भारत में 32 राज्य व केंद्र शासित प्रदेश हैं। अतः आश्चर्य की बात नहीं कि हमारे देश में शिक्षा का ढांचा पंचमेली है क्योंकि यह अपनी क्षेत्रीय जनसंख्या की जरूरतों व अपेक्षाओं के आधार पर राज्यों में विकसित हुआ है। अतः संघीय व्यवस्था में साथ-साथ काम करने वाली केंद्र व राज्य सरकारों के लिए यह सबसे महत्वपूर्ण कार्य था कि वे शिक्षा का एक समान ढांचा तैयार करें।

स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद, गत पचास वर्षों में समय-समय पर कई आयोगों ने शिक्षा संबंधी उन मुद्दों को जांचा-परखा जो लोगों की बढ़ती आवश्यकताओं को पूरा कर सकें। देश भर के सभी विद्यार्थियों के द्वारा समकक्ष ज्ञान व दक्षताएं हासिल करना शिक्षा व्यवस्था के लिए एक विशेष चुनौती माना गया। वर्तमान प्रयासों से देश ने अंततः एक समान शिक्षा व्यवस्था का ढांचा अपनाया। यह ढांचा तीन स्तरों (10+2+3) में बंटा हुआ है। शिक्षा के (10+2+3) प्रारंभिक बारह वर्ष विद्यालयी शिक्षा व बाद के तीन वर्ष उच्च शिक्षा के लिए हैं। इसमें से विद्यालयी शिक्षा के पहले दस वर्षों में एक समान शैक्षिक पाठ्यचर्या को अपनाया जाता है। बाद के दो वर्ष उच्चतर माध्यमिक स्तर के होते हैं। यह स्तर अकादमिक व व्यावसायिक (प्रोफेशनल) धारा की विविधता प्रस्तुत करता है तथा विद्यार्थियों को व्यावसायिक (प्रोफेशनल) व उच्च शिक्षा के लिए तैयार करता है।

विभिन्न विद्यालयों की 10वीं तथा 12वीं कक्षा के विद्यार्थियों की परीक्षा 34 विद्यालय शिक्षा बोर्डों के माध्यम से होती है। शेष कक्षाओं के विद्यार्थियों की परीक्षा विभिन्न विद्यालयों द्वारा स्वयं संचालित की जाती है। विभिन्न विद्यालय शिक्षा बोर्डों के मूल्यांकन के स्तरों में भिन्नता विद्यार्थियों के लिए

एक दुःस्वप्न होती है क्योंकि उन्हें राष्ट्रीय स्तर के संस्थानों में प्रवेश के लिए एकसमान स्तर की प्रवेश परीक्षा देनी होती है, हालांकि वे भिन्न-भिन्न अधिगम स्थितियों और भिन्न-भिन्न पाठ्यचर्या वाले विद्यालयों से पढ़कर आए होते हैं।

सन 1993 में कक्षा एक से लेकर बारहवीं तक कुल 15,42,23,500 विद्यार्थी नामांकित थे जिनमें से 71,70,766 विद्यार्थी ग्यारहवीं-बारहवीं कक्षा में पढ़ते थे। हमारे देश में व्यावसायिक (प्रोफेशनल) शिक्षा की सीटों की कुल संख्या 1,00,000 से भी कम है। इन व्यावसायिक पाठ्यक्रमों में प्रवेश या तो सार्वजनिक परीक्षा या प्रवेश परीक्षा या दोनों परीक्षाओं के आधार पर मिलता है।

व्यावसायिक पाठ्यक्रमों में प्रवेश लेने की होड़ में विद्यार्थी अपनी अधिगम क्षमता को व्यावसायिक पाठ्यक्रमों की प्रवेश परीक्षा तथा बोर्ड परीक्षा की पद्धति के अनुसार विकसित करते हैं। इन सार्वजनिक परीक्षाओं व व्यावसायिक प्रवेश परीक्षाओं में बेहतर स्थान पाने के दबाव के परिणामस्वरूप कभी-कभी प्रतिक्रियात्मक प्रभाव भी सामने आते हैं। "जो पढ़ाया गया है" और "जो सीखा है" परीक्षा वास्तव में उसकी होती है। आजकल एक ही आकार-प्रकार के कुछ चुने हुए विषयों के आधार पर ये परीक्षाएं ली जाती हैं। यही कारण है कि सीखने की प्रक्रिया एक किताबी ज्ञान मात्र बन कर रह जाती है। साथ ही यह इन परीक्षाओं में अपेक्षित स्थान प्राप्त करने तक ही सीमित हो जाती है।

इसके अतिरिक्त सार्वजनिक परीक्षाएं, चूंकि विद्यार्थियों की एक बड़ी संख्या को ध्यान में रखते हुए व्यापक स्तर पर ली जाती हैं, अतएव इन परीक्षाओं में विद्यार्थियों का सही-सही मूल्यांकन और व्यक्तिगत रूप से उनकी दक्षताओं का मूल्यांकन नहीं हो पाता। जब विद्यार्थियों से पूछा जाता है कि क्या दस वर्ष की सामान्य शिक्षा अथवा दो वर्ष की अतिरिक्त उच्चतर माध्यमिक शिक्षा ने उन्हें समाज में जीवन संपोषण के लिए आवश्यक दक्षता प्रदान की है तो इसका समान उत्तर होता है "नहीं" ! जब इस प्रकार का गतिरोध उत्पन्न हो गया हो तो वर्तमान शिक्षा प्रणाली में सिर्फ सुधार की ही नहीं वरन इसमें मूलभूत परिवर्तन की आवश्यकता है। कार्य के बदलते स्वरूप व ग्लोबल स्वरूप प्राप्त करते सूचना युग ने शिक्षा में परिवर्तन के लिए आवश्यक परिस्थितियां पैदा कर दी हैं।

आज दुनिया काफी बदल चुकी है। अधिकांश पेशे अब निपुणता की मांग करते हैं। समय व कार्य के बदलते हुए स्वरूप को देखते हुए नई पीढ़ी के युवाओं के लिए यह आवश्यक हो गया है कि वे प्रारंभिक रोज़गार के लिए कुशलता हासिल करें व नई दक्षताएं सीखने की क्षमता विकसित करने के योग्य बनें। इसका दूसरा पक्ष यह भी है कि रोज़गार का अवसर भी उन्हें ही उपलब्ध होगा जो दक्ष हैं। इसमें उनकी राष्ट्रीयता बाधक नहीं होगी। अतः युवाओं को ऐसी शिक्षा की ज़रूरत होगी जो उन्हें अपने समाज से भिन्न अन्य समाजों के जीवन और संस्कृति की बेहतर समझ दे व उनका सम्मान करना भी सिखाए।

दूसरा मुख्य कारण है सूचना तकनीक का

रोज़गार के लगभग सभी क्षेत्रों पर प्रभाव। प्रत्येक व्यक्ति को अपने कार्य क्षेत्र में कंप्यूटर का इस्तेमाल करना सीखना होगा। साथ ही सूचना तकनीक का प्रभावी प्रयोग करने के लिए कुशलता प्राप्त करनी होगी। समस्या समाधान, आलोचनात्मक दृष्टिकोण, निर्णय क्षमता, सूचना प्राप्त करना, सूचनाओं का प्रक्रियन और सूचनाओं को बेहतर बनाते हुए उनका प्रसार करना जानना होगा।

इन सभी बातों को ध्यान में रखते हुए हमने राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् (एन.सी.ई.आर.टी.) में एक कार्यक्रम तैयार किया है। मोटे तौर पर, इस कार्यक्रम के अंतर्गत 'स्टैंड-अलोन मोड' व नेटवर्क में कंप्यूटर का प्रयोग करने की क्षमता का विकास करना और 'ऑफ लाइन' व 'ऑन लाइन' शैक्षिक संसाधनों दोनों का अधिगम के लिए उपयोग करना सम्मिलित है। विद्यार्थियों द्वारा 'ऑन लाइन' कंप्यूटर के साथ जुड़ी शिक्षा (ई. मेल) का प्रयोग हो सकता है ताकि विद्यार्थी विश्व के किसी भी भाग में अन्य विद्यार्थियों के साथ सामान्य रुचि के विषय पर मिलजुलकर परियोजना तैयार कर सकें। साथ ही विश्व भर में फैले जाल (web) की सहायता से विश्व भर से सूचना हासिल कर सकें। सर्च इंजिन के इस्तेमाल से खोज कर सकें व उसे अपनी परियोजनाओं में इस्तेमाल कर सकें। हार्डवेयर व सॉफ्टवेयर के महंगे दामों को देखते हुए और इंटरनेट की सीमित उपलब्धता को ध्यान में रखते हुए सर्वप्रथम प्रयोग के तौर पर एक पायलेट कार्यक्रम बनाने का सुझाव पेश किया गया है। इस पायलेट परियोजना की रूपरेखा प्रस्तुत है :

## अधिगमकर्ताओं को साथ-साथ लाना : अंतरराष्ट्रीय सहयोग के लिए एक परियोजना का प्रस्ताव

इस परियोजना का उद्देश्य अपने क्षेत्र के देशों, विश्व के किसी भी अन्य भाग तथा एन.सी.ई.आर.टी. में उपलब्ध व्यापक शैक्षिक संसाधनों का इंटरनेट तथा अन्य सूचना तकनीकों के माध्यम से विद्यार्थियों तथा अध्यापकों को लाभ पहुंचाना है। बच्चों का व्यक्तित्व सांस्कृतिक परिवेश से बनता है। यदि विभिन्न देशों के युवाओं को आपस में बौद्धिक वातावरण में एक दूसरे से विचार-विनिमय करने का मौका दिया जाए तो ऐसा वातावरण उन्हें बौद्धिक ऊंचाइयों को छूने में तो मदद करेगा, साथ ही एक अंतरराष्ट्रीय सहमति विकसित करने में भी मदद देगा। इसे कार्य रूप में परिणत करने के लिए हमें अपने क्षेत्र में सार्थक संगठनों की सहभागिता की आवश्यकता होगी जो हमारे साथ मिलकर इस परियोजना पर कार्य कर सकें।

इस ओर ध्यान देना आवश्यक है कि भारत के विद्यालयों में भाषा, गणित, विज्ञान व सामाजिक विज्ञान जैसे पारंपरिक विषयों के अध्यापन के माध्यम से निश्चित ज्ञान की दक्षता पर बल दिया जाता है यद्यपि अधिगम प्रक्रिया पारंपरिक विषयों की परिधि में चल सकती है। फिर भी आवश्यकता इस बात की है कि अधिगम अनुभवों का इस प्रकार से उन्मुखीकरण किया जाए कि बच्चों में सीखने की कला में निपुणता, निर्णय लेने की क्षमता, संप्रेषण कुशलता तथा आपसी सहयोग के आदान-प्रदान की दक्षताएं विकसित हों।

विद्यार्थियों को जीवन की समस्याओं से अवगत कराने और उन्हें उन संबंधित समस्याओं के समाधान के लिए सम्मिलित प्रयास करने की ओर ले जाने पर ही ये उपलब्धियां हासिल की जा सकती हैं। इस अधिगम प्रकम के क्रियान्वयन के लिए यह आवश्यक होगा कि विभिन्न विद्यालय, अपने बीच भौतिक अलगाव के बावजूद अपने विद्यार्थियों को परस्पर विचार-विमर्श द्वारा समस्याओं को हल करने के लिए व्यवस्थित कर सकें। भौतिक रूप से दूर होने के बावजूद संपर्क स्थापित करने के लिए इंटरनेट सबसे प्रभावशाली माध्यम है। इसके अतिरिक्त कंप्यूटर के विश्व व्यापी नेटवर्क ने बिना किसी कठिनाई के शैक्षिक संसाधनों तक पहुंचने का रास्ता, अत्यंत कम कीमत पर संभव कर दिया है।

विभिन्न व्यक्ति तथा संस्थान मानवीय रुचि से जुड़े कई महत्वपूर्ण क्षेत्रों से संबंधित सूचनाओं का आदान-प्रदान इंटरनेट के माध्यम से कर रहे हैं। शिक्षा, विशेषकर विद्यालय शिक्षा के क्षेत्र में, सभी प्रकार की सूचनाएं जैसे पाठ योजना, परीक्षा हेतु प्रश्न व विभिन्न विद्यालयी विषयों पर अनुपूरक सहायक सामग्री तैयार करने के लिए निदेश इंटरनेट पर व्यवस्थित रूप से व आसानी से उपलब्ध हैं। परस्पर संवाद द्वारा स्व-अधिगम के लिए इंटरनेट एक आदर्श माध्यम है। यदि इसका उपयोग बुद्धिमत्ता से किया जाए तो यह 'जानने के लिए सीखने' (लर्निंग टु लर्न) की ओर भी प्रेरित करता है। इसलिए कंप्यूटर व इस समूचे संचार तंत्र को अध्ययन के एक विषय के रूप में नहीं बल्कि एक साधन की तरह अपने उद्देश्य को प्राप्त करने के लिए उपयोग में लाया जाना चाहिए।

भारत में बच्चों के एक समूह को इस प्रकार का अधिगम परिवेश उपलब्ध करवाने के लिए निम्नलिखित उपाय किए जा सकते हैं :

- ❑ नई दिल्ली व बैंगलूर शहरों में सरकार द्वारा चलाए जा रहे विद्यालयों का इस परियोजना में भाग लेने के लिए चयन करना होगा। वर्तमान में इन दोनों नगरों में इंटरनेट तथा विशेषज्ञों की सहायता की सुविधा उपलब्ध है। (चूंकि इस परियोजना में विश्वव्यापी संपर्क ज़रूरी है, अतएव इन विद्यालयों में ऐसे विद्यार्थियों का वर्ग भी होना चाहिए जो अंग्रेज़ी माध्यम से शिक्षा प्राप्त कर रहे हों)।
- ❑ इस परियोजना में 13 से 16 वर्ष तक की आयु वर्ग के बच्चों को शामिल करना होगा।
- ❑ भाग लेने वाले विद्यालयों की सहायता के लिए तथा कार्यक्रमों की मॉनीटरिंग के लिए स्थानीय विशेषज्ञों की सहभागिता की ज़रूरत होगी।

समुचित क्रियाकलापों द्वारा निम्नलिखित निर्धारणीय दक्षताएं विकसित की जा सकती हैं जो प्रत्येक छात्र में होनी चाहिए :

- सिस्टम को तैयार करना, प्रोग्राम चलाना, हेल्प लिस्ट व ट्यूटोरियल की मदद लेना, फाइल खोलना, उसे सुरक्षित करना, फाइल को खोजना, फाइल की नकल करना, उसे प्रिंट करना आदि।
- विन 95 या विन एन.टी. एनवार्यमेंट के साथ काम करना।

- शब्द संसाधन, डाटाबेस प्रबंधन व स्प्रेडशीट के लिए एम.एस. ऑफिस सुविधा का उपयोग करना।
- चार्ट व टेबल बनाना।
- ग्राफिक उपकरणों की सहायता से ग्राफिक तैयार करना।
- दस्तावेज़ों की रूपरेखा तैयार करना तथा सौंदर्य-बोध की दृष्टि से पाठ्य सामग्री में सारणियों, चित्रों, चार्टों, ग्राफिकों का इस्तेमाल कर उसे डेस्क टॉप पब्लिशिंग के लिए एक आकर्षक रूप देना।
- स्कैनर की सहायता से इमेज को स्कैन करना।
- इलैक्ट्रॉनिक मेल द्वारा सूचना भेजना व प्राप्त करना।
- ई. मेल के साथ फाइल लगाना और ई. मेल के साथ प्राप्त फाइल से सूचना प्राप्त करना।
- कंप्यूटर की सहायता से 'फैक्स' (संदेश) भेजना व फैक्स प्राप्त करना।
- इंटरनेट खोलना।
- यू.आर.एल. से वेब साइट खोलना।
- सर्च इंजिन के माध्यम से सूचना प्राप्त करना तथा प्राप्त सूचनाओं का चयन व वर्गीकरण करना।
- नेट पर सर्फिंग के लिए हाइपरलिंक का उपयोग करना ।
- वेब साइट से चुनी गई सूचनाओं को फोल्डर में सुरक्षित रखना व प्रिंटर की सहायता से उसकी हार्ड कॉपी तैयार करना।
- ई. मेल के माध्यम से अपने सहकर्मियों के साथ संयुक्त परियोजना पर कार्य करना।

आशा की जाती है कि उपरोक्त दक्षताओं की प्राप्ति पर विद्यार्थी सूचना तकनीक साक्षर हो जाएंगे। इन दक्षताओं से उनमें 'लर्निंग टु लर्न' योग्यता का विकास हो गया होगा जिससे उनमें अपनी कार्यकुशलता को बढ़ाने का आत्मविश्वास भी पैदा होगा। उपरोक्त अंतिम क्षमता को ही हम सहयोगपूर्ण प्रयासों के माध्यम से कार्यरूप में देखना चाहते हैं। इसी लेख में हमने आगे एक ऐसे कार्यक्रम की परिकल्पना की है जिसमें भारत के विद्यार्थी अंतरराष्ट्रीय विद्यार्थियों को भारत की बेहतर समझ देने में सहायक हो सकेंगे। हम आशा करते हैं कि दूसरे देशों की अन्य सहयोगी संस्थाएं भी कुछ इसी प्रकार के अन्य कार्यक्रम चलाएंगी जिससे अंतरराष्ट्रीय विद्यार्थियों, विशेष तौर पर भारत के विद्यार्थियों को उनके देशों की बेहतर समझ प्राप्त हो सकेगी।

ज्ञान के कुछ ऐसे विषय हैं जो भारतीय विद्यार्थियों को विरासत में मिले हैं और जिनके बीच वे पले-बढ़े हैं। उन विषयों तक इन विद्यार्थियों की पहुंच भी आसान है। अतः वे इनका गहन अध्ययन भी कर सकते हैं तथा सूचनाएं भी एकत्रित कर सकते हैं। इसे भारतीय विद्यार्थी इंटरनेट के माध्यम से अंतरराष्ट्रीय, उदाहरणार्थ आस्ट्रेलियाई साथी विद्यार्थियों से बांट सकते हैं। यह कार्य उनके लिए 'भारत की खोज' में अपनी परंपरा व संस्कृति की एक सुहावनी यात्रा साबित हो सकती है। यदि सहभागी अन्य देश भी यह दृष्टिकोण अपनाएंगे तो बच्चे अपने ज्ञान, समझ व अनुभवों के द्वारा एक-दूसरे को बहुत लाभान्वित कर सकते हैं। साथ ही वे

एक-दूसरे की संस्कृति की सही मायने में सराहना व कद्र भी कर सकेंगे।

संयुक्त परियोजना के कार्य हेतु विषयों की एक प्रस्तावित सूची उदाहरण के तौर पर दी गई है जिसमें क्षेत्र विशेष के बच्चों की रुचि के अनुसार विभिन्न विषयों को शामिल करके घटाया-बढ़ाया जा सकता है। अन्य सभी सहभागी संस्थाएं भी इसी प्रकार की सूची तैयार कर सकती हैं।

## प्रस्तावित सूची

| इतिहास | संस्कृति | भूगोल |
|---|---|---|
| दिल्ली व बैंगलूर के आसपास के ऐतिहासिक स्थल<br>प्राचीन भारतीय इतिहास<br>भारत की स्वतंत्रता के लिए संघर्ष<br>मंदिर स्थापत्य कला : वेलूर, हेलेबिड | भारतीय नृत्य<br>भारतीय वाद्य संगीत<br>भारतीय शास्त्रीय संगीत<br>भारतीय पाकशास्त्र | भौगोलिक विविधता (विभिन्न भौगोलिक क्षेत्रों में रहने वाले लोगों का जीवन, वनस्पति एवं जीव-जंतु) |
| **धर्म** | **शिक्षा** | **व्यक्तित्व** |
| धार्मिक विविधता (हिंदुत्व, इस्लाम जैन, सिख-पंथ, ईसाइयत) | सार्वजनिक परीक्षाओं से मानसिक आघात<br>विद्यालय में एक दिन | रवींद्रनाथ टैगोर<br>स्वामी विवेकानंद<br>मोहनदास करमचंद गांधी |
| **रीति-रिवाज** | **त्योहार** | **चित्रकला** |
| हिंदू विवाह<br>इस्लामी विवाह | होली<br>दीपावली<br>रक्षा बंधन<br>भैयादूज<br>ईद-उल-जुहा | समकालीन भारतीय चित्रकार व उनकी कलाकृतियां<br>अजंता की चित्रकला |
| **मौसम** | **समाज** | **खेल** |
| मौसम और फूल | भारतीय समाज में जाति व्यवस्था<br>बाल-मज़दूरी | भारत के स्वदेशी खेल<br>आज के दौर में भारतीय खेल<br>भारतीय क्रिकेट |

अब मैं इस परियोजना के क्रियान्वयन में एन.सी.ई.आर.टी. की भूमिका पर बात करना चाहूंगा। एन.सी.ई.आर.टी. भारत की एक शीर्षस्थ शैक्षिक संस्था है जो देश में विद्यालयी शिक्षा के सभी क्षेत्रों यथा पाठ्यचर्या का निर्माण, पाठ्यपुस्तकों का प्रकाशन, शिक्षकों का प्रशिक्षण, शैक्षिक तकनीक, व्यावसायिक शिक्षा, शोध एवं विस्तार के लिए अनेक कार्यक्रमों को क्रियान्वित करती है और उनके लिए संसाधन सहायता प्रदान करती है। हाल ही में हमने एन.सी.ई.आर.टी. मुख्यालय, नई दिल्ली में एक कंप्यूटर संसाधन केंद्र खोला है।

## एन.सी.ई.आर.टी. की भूमिका

भारत में विद्यालयी शिक्षा के क्षेत्र में मुख्य संसाधन केंद्र के रूप में एन.सी.ई.आर.टी. इस परियोजना का समन्वय करेगी तथा अन्य सहभागी देशों की शैक्षिक संस्थाओं को सहयोग प्रदान करेगी। इस परियोजना के लिए –

एन.सी.ई.आर.टी. की अन्य ज़िम्मेदारियां होंगी :

- ❑ प्रस्तावित दक्षताओं को हासिल करने के लिए विद्यार्थियों के लिए माड्यूल्स तैयार करना।
- ❑ शिक्षकों का प्रशिक्षण आयोजित करना।
- ❑ व्यावसायिक (प्रोफेशनल) व्यक्तियों से सुविज्ञ सहायता के लिए नेटवर्क बनाना।
- ❑ छात्रों से प्रतिपुष्टि (फीड बैक) प्राप्त करना।
- ❑ इंटरनेट पर अपने संसाधनों को सुलभ करवाना।
- ❑ छात्रों की जिज्ञासाओं का ई. मेल द्वारा उत्तर देना।

## भविष्य की ओर

यह स्वीकार्य है कि भारत के अधिकांश विद्यालयों में ढांचागत सुविधाएं पर्याप्त नहीं हैं तथा राज्यों द्वारा प्रत्येक विद्यालय में उपरोक्त कार्यक्रम के कार्यान्वियन के लिए अपेक्षित संख्या में कंप्यूटर उपलब्ध करवाना भी संभव नहीं है। यदि पायलट परियोजना द्वारा विश्वसनीय रूप में यह करके दिखाया जा सके कि संचार तकनीक में साक्षर बच्चों को इस सूचना-समाज में बेहतर अवसर प्राप्त हैं, तो संभवतः जन समुदाय आवश्यक सहयोग देने के लिए इस दिशा में आगे आए। ❑

# मध्य प्रदेश में शिक्षा गारंटी योजना : एक अनुकरणीय नवाचार

एम. सेन गुप्त

प्रोफेसर एवं डीन
क्षेत्रीय शिक्षा संस्थान
श्यामला हिल्स, भोपाल

स्वतंत्रता प्राप्ति से लेकर आज तक प्राथमिक शिक्षा प्रणाली ने उभरते हुए भारतीय समाज के परिप्रेक्ष्य में अनेक प्रयोग, शोध कार्य तथा छोटे-बड़े नवाचार देखे, जिनका मुख्य उद्देश्य रहा शीघ्रातिशीघ्र प्राथमिक शिक्षा का सार्वभौमीकरण। मध्य प्रदेश राज्य में कार्यान्वित शिक्षा गारंटी योजना को इसी कड़ी में एक अभिनव प्रयोग के रूप में देखा जा सकता है। लेखक के अनुसार यह जहां एक ओर बच्चों के लिए प्राथमिक शिक्षा के अधिकार को प्रतिपादित करती है, वहीं दूसरी ओर समुदाय की मांग पर तत्काल प्राथमिक शिक्षा सुविधाएं उपलब्ध कराने संबंधी आश्वासन को भी पूर्णता देती है।

स्वतंत्र भारत जब एक प्रजातांत्रिक और कल्याणकारी राष्ट्र के रूप में विश्व के मानचित्र पर उभरा तो उसने अपने संविधान के माध्यम से प्राथमिक शिक्षा के सार्वजनीकरण और सभी के लिए समान अवसर जैसे मूलभूत सिद्धांतों की घोषणा की। इन्हीं जनतांत्रिक मूल्यों के अनुकूल केंद्र तथा राज्य सरकारों ने जाति, धर्म और सामाजिक व आर्थिक स्थिति का भेदभाव किए बिना प्रत्येक नागरिक की शिक्षा की ज़िम्मेदारी संभाली। लम्बे औपनिवेशिक शासन के दुष्प्रभावों के संदर्भ में भारत की शिक्षा व्यवस्था के लिए यह एक विशाल किंतु महत्वपूर्ण परिवर्तन का संकेत था। तब से लेकर आज तक और विशेष रूप से पिछले एक दशक में प्राथमिक शिक्षा के क्षेत्र में अनेक प्रयोगों, अनुसंधानों तथा नवाचारों का विभिन्न स्तरों पर सृजन हुआ।

यह शिक्षाविदों, शिक्षकों तथा शिक्षा से जुड़े नेताओं के अथक व अनवरत प्रयासों का ही परिणाम है कि देश के विभिन्न मंचों पर आज यह अनुगूंज सुनाई पड़ने लगी है कि भारत के हर बच्चे का शिक्षा प्राप्त करने का बुनियादी अधिकार है। यद्यपि वर्तमान में हम अपने को इस लक्ष्य से काफी दूर पाते हैं तथापि राष्ट्रीय स्तर पर यह संकल्प हमें आगे बढ़ने और लक्ष्य प्राप्ति के लिए नए-नए प्रयासों को अपनाने की प्रेरणा देता रहता है।

शिक्षा के मूलभूत साधन उपलब्ध कराना समाज का दायित्व है और इस नाते देश व राज्यों के शासन पर इस दायित्व का आ जाना निर्विवाद सिद्ध हो जाता है। संभवतः इसी प्रेरणा से वशीभूत

होकर संविधान के नीति निर्देशक तत्व इस सामाजिक व प्रशासनिक दायित्व को रेखांकित करते हैं।

इसी दायित्व के निर्वाह की पृष्ठभूमि में राष्ट्रीय शिक्षा नीति के कार्यान्वयन को सुनिश्चित करते हुए एक बार पुनः इस संकल्प को दोहराया गया है कि देश के प्रत्येक बच्चे को प्राथमिक स्तर तक शिक्षा सुविधाएं सन 2000 ई. तक उपलब्ध करा दी जाएं। परंतु यह तभी संभव है जब सरकार और समाज की ओर से ठोस कदम उठाए जाएं और येन-केन-प्रकारेण शहरी व ग्रामीण, संपन्न व कमज़ोर वर्ग, पहाड़ी, रेगिस्तानी व जनजातीय क्षेत्रों के दूर-दराज़ के इलाकों में रहने वाले लोगों तथा छोटे-छोटे समूहों में स्थित ग्रामीण अंचलों और शहरी बस्तियों में न्यूनतम सुविधाएं उपलब्ध की जाएं। साथ ही बच्चों को पढ़ने-पढ़ाने के लिए आवश्यक साधनों की आपूर्ति की जाए, शिक्षा के प्रसार के साथ-साथ उसकी गुणवत्ता को सुनिश्चित किया जाए और हर बच्चे द्वारा एक न्यूनतम अधिगम स्तर प्राप्ति को साकार किया जाए। प्रचलित शिक्षा नीति के अनुसार 300 से कम जनसंख्या पर औपचारिकेतर शिक्षा केंद्र दिया जाना है।

अनेक प्रयासों के बावजूद इस बात से इंकार नहीं किया जा सकता कि मध्य प्रदेश राज्य में ऐसे कई क्षेत्र हैं जहां शिक्षा की मूलभूत सुविधाएं उपलब्ध नहीं हैं। यह स्थिति अधिकांशतः राज्य के पिछड़े, ग्रामीण तथा अनुसूचित जाति बहुल क्षेत्रों के संदर्भ में सत्य है। राज्य में स्थापित राजीव गांधी प्राथमिक शिक्षा मिशन के दस्तावेज़ (1998) के अनुसार लगभग 50 प्रतिशत से ज़्यादा शालाविहीन क्षेत्र आदिवासी ज़िलों में हैं। अतः इन क्षेत्रों में प्राथमिकता के आधार पर शिक्षा सुविधाएं उपलब्ध कराना मध्य प्रदेश सरकार की तात्कालिक आवश्यकता बन गई है। इसी आवश्यकता की पूर्ति हेतु एक विशिष्ट रणनीति के रूप में मध्य प्रदेश शिक्षा गारंटी योजना (ई.जी.एस.) की आधारशिला रखी गई।

यह शिक्षा गारंटी योजना क्या है? इसका स्वरूप कैसा है? इसके कार्यान्वयन के मापदंड क्या हैं? प्रस्तुत लेख में इन्हीं प्रश्नों के उत्तर देने का प्रयास किया गया है।

मध्य प्रदेश शिक्षा गारंटी योजना के अंतर्गत प्रदेश के उन क्षेत्रों को सम्मिलित किया गया है जहां 1 कि.मी. के भीतर निर्धारित मापदण्डों के अनुसार शिक्षा की कोई सुविधा उपलब्ध नहीं है। साथ ही यह योजना वहीं कार्यान्वित की जाती है जहां संबंधित समुदाय द्वारा बच्चों की शिक्षा की मांग सरकार के समक्ष रखी जाती है। इस स्थिति में वहां एक निश्चित समयावधि में शासन एक न्यूनतम किंतु समुचित शिक्षा सुविधा उपलब्ध कराने की प्रतिबद्धता स्वीकार करता है। यह समयावधि समुदाय की ओर से मांग प्राप्ति के 90 दिन तक की रखी गई है।

शिक्षा गारंटी योजना के क्रियाशील होने के मापदण्ड (मध्य प्रदेश शिक्षा गारंटी योजना, राजीव गांधी प्राथमिक शिक्षा मिशन, 1998 से उद्धृत) इस प्रकार हैं :

- शिक्षा सुविधा की मांग, केवल ग्रामीण क्षेत्र से हो।
- जिस ग्रामीण क्षेत्र में शिक्षा सुविधा की मांग की जाए वहां 1 कि.मी. के अंतर्गत कोई भी शाला संचालित/स्वीकृत नहीं होनी चाहिए।

शाला का अर्थ शासकीय/अशासकीय, औपचारिक शाला, अनौपचारिक शिक्षा केंद्र, वैकल्पिक शाला से है।

- वहां 6-14 वर्ष के बच्चों का समूह कम से कम 40 का हो।
- आदिवासी क्षेत्रों में यह समूह न्यूनतम 25 का हो सकता है।
- शिक्षा की सुविधा की मांग स्थानीय समुदाय द्वारा ग्राम पंचायत के माध्यम से की जाएगी।

शिक्षा गारंटी योजना के अंतर्गत शासन द्वारा उपलब्ध कराई जाने वाली सुविधाओं की सूची में सम्मिलित है : गुरुजी, पठन-पाठन सामग्री, शिक्षक प्रशिक्षण, अकादमिक मूल्यांकन तथा नैमित्तिक व्यय। इस योजना के अंतर्गत सामान्य क्षेत्रों के लिए 40 बच्चों के समूह पर एक गुरुजी का प्रावधान है। आदिवासी क्षेत्रों के लिए यह सीमा घटा कर 25 बच्चों तक सीमित की गई है। यह गुरुजी स्थानीय व्यक्ति होगा। इस पद के लिए यथासंभव महिलाओं को प्राथमिकता दी जाती है। एक से अधिक गुरुजी की आवश्यकता होने की स्थिति में उनमें कम से कम एक महिला का होना अनिवार्य है। गुरुजी होने के लिए न्यूनतम शैक्षिक योग्यता उच्चतर माध्यमिक परीक्षा उत्तीर्ण होना निर्धारित किया गया है। परिस्थितिवश यदि निर्धारित शैक्षिक योग्यता वाला कोई स्थानीय प्रार्थी उपलब्ध न हो तो ऐसी स्थिति में शैक्षिक योग्यता के मानक को कम कर कक्षा 10 उत्तीर्ण रखा जा सकता है। इन शिक्षकों के लिए प्रति माह एक निश्चित मानदेय का प्रावधान है।

शिक्षा गारंटी योजना के अंतर्गत चलाए जाने वाले शिक्षा केंद्रों में राज्य की औपचारिक प्राथमिक शालाओं में प्रयुक्त पठन-पाठन सामग्री का ही उपयोग होता है। ऐसा इस उद्देश्य से किया गया है ताकि हर स्तर पर प्रत्येक छात्र उचित दक्षताओं को प्राप्त कर सके। इसी मान्यता के अनुकूल इस योजना में सम्मिलित शिक्षकों के प्रशिक्षण के लिए भी राज्य के अन्य शिक्षकों व शिक्षाकर्मियों के लिए तैयार की गई शिक्षक सामग्री का ही उपयोग किया जाता है। छात्रों का समवर्ती मूल्यांकन गुरुजी के द्वारा ही किया जाता है। इसके अतिरिक्त वर्ष में एक बार छात्रों का मूल्यांकन स्रोत व्यक्तियों द्वारा किए जाने का भी प्रावधान है। राज्य में कक्षा पांच के लिए निर्धारित मूल्यांकन पद्धति शिक्षा गारंटी योजना के लिए भी मान्य है। केंद्र के संचालन के लिए नैमित्तिक व्यय सरकार द्वारा दिया जाता है जबकि शिक्षा के लिए स्थान तथा भवन उपलब्ध कराने का दायित्व संबंधित समुदाय का ही होता है।

इन केंद्रों के संचालन का समय और अवकाश विद्यार्थियों की सुविधानुसार समुदाय द्वारा तय किया जाता है। शासन की ओर से केवल यह अपेक्षा है कि इन केंद्रों में वर्ष में कम से कम 200 दिनों की पढ़ाई होनी चाहिए। इस प्रकार समय तथा अवकाशकाल के तय हो जाने पर गुरुजी ग्राम पंचायत को उसकी सूचना विधिवत देते हैं।

शिक्षा गारंटी योजना के सफल क्रियान्वयन को सुनिश्चित करने के लिए एक प्रशासनिक प्रक्रिया की रूपरेखा भी निश्चित की गई है। तदनुसार कार्यान्वियन के समन्वयन, अनुवीक्षण और वित्तीय

व्यवस्था को सुनिश्चित करने के लिए एक ई.जी.एस. समिति गठित की गई है जिसके अध्यक्ष स्कूल शिक्षा विभाग के प्रमुख सचिव या सचिव होते हैं। आदिम जाति कल्याण विभाग के सचिव या प्रमुख सचिव इस समिति के सह-अध्यक्ष की भूमिका निभाते हैं। राजीव गांधी शिक्षा मिशन के मिशन संचालक इस समिति के सदस्य सचिव हैं। इनके अतिरिक्त एक संयोजक और नौ अन्य सदस्य मिलकर यह समिति बनाते हैं।

जनपद स्तर पर शिक्षा गारंटी योजना का कार्यान्वयन पंचायत तथा प्रशासन के समन्वयन से होता है। अतः इस आशय से ज़िला स्तर पर एक समन्वयन समिति का गठन भी किया जाता है। ज़िलाध्यक्ष की अध्यक्षता में गठित ज़िला ई.जी.एस. समन्वय इकाइयों को अभिप्रेरणा और उन्मुखीकरण तथा ई.जी.एस. के समयबद्ध कार्यान्वयन को सुनिश्चित करने के दायित्व का निर्वाह करती है।

शिक्षा गारंटी योजना को लागू कराने के लिए इस प्रक्रिया का अनुसरण करना पड़ता है :

- ❑ समुदाय को अपनी मांग सरपंच को प्रस्तुत करनी पड़ती है जो इस प्रकार की मांग को स्वीकृत करने के लिए अधिकृत होता है।
- ❑ सादे कागज़ पर लिखे गए मांग-पत्र में बच्चों की संख्या, नाम और उम्र, अभिभावकों के नाम, वर्तमान में उपलब्ध प्राथमिक शिक्षा सुविधा और उसकी दूरी, समुदाय में बच्चों की वर्तमान शिक्षण व्यवस्था और ऐसे व्यक्तियों के नाम योग्यता के आधार पर प्राथमिकता देते हुए निश्चित कर दिए जाने चाहिए जो शिक्षक बनने की योग्यता रखते हों।
- ❑ मांग-पत्र प्रस्तुत करने की तिथि और मांग प्रस्तुत करने वाले व्यक्तियों के नाम उसमें स्पष्टतः लिखे होने चाहिए।
- ❑ तत्पश्चात सरपंच मूल आवेदन पर ही प्राप्ति दिनांक दर्ज कर अपनी अनुशंसा सहित जनपद पंचायत को भेजेगा। निर्धारित समयावधि में न भेजे जाने की स्थिति में समुदाय मांग-पत्र को सीधे जनपद पंचायत को प्रस्तुत कर सकता है।

जनपद पंचायत शिक्षा समिति राज्य सरकार द्वारा निर्धारित प्रारूप व प्रक्रियानुसार एक निश्चित समयावधि में कार्यवाही की गारंटी देती है। ग्राम पंचायत स्तर पर आवेदन प्राप्ति से लेकर जनपद अधिकारी द्वारा गारंटी देने तक की अवधि 10 दिन से अधिक नहीं होनी चाहिए। इस समय सीमा के भीतर अग्रलिखित मापदण्डों के अनुकूल पाए जाने पर जनपद पंचायत शिक्षा समिति प्रस्ताव को स्वीकार कर लेती है, अन्यथा निरस्तीकरण की सूचना तत्काल ग्राम पंचायत को भेज दी जाती है।

गुरुजी की नियुक्ति के लिए सामान्यतया समुदाय द्वारा प्रस्तावित नामों की सूची में से प्रथम नाम का अनुमोदन कर दिया जाता है तथा इस आशय की सूचना 7 दिन के भीतर दे दी जाती है। इसी के साथ ई.जी.एस. केंद्र की स्वीकृति की सूचना प्रसारित कर दी जाती है। सूचना प्राप्ति के तीन दिन के भीतर ग्राम पंचायत के सरपंच को शिक्षाकर्मी की नियुक्ति करनी होती है। इसके साथ ही साथ मुख्य कार्यपालन अधिकारी शिक्षाकर्मी का मानदेय, प्रशिक्षण अवधि की वृत्ति,

नैमित्तिक व्यय, देख-रेख की राशि आदि ग्राम पंचायत के खाते में जमा करा देता है जिनका भुगतान चेक द्वारा किया जाता है।

ई.जी.एस. केंद्र में उपयोग के लिए श्यामपट्ट, स्लेट, चॉक, कागज़, पैंसिल, रजिस्टर आदि सामग्री ग्राम पंचायत द्वारा क्रय की जाती है। ज़िला पंचायत के मुख्य कार्यपालन अधिकारी गुरुजियों के प्रशिक्षण और पठन-पाठन सामग्री की व्यवस्था शिक्षा विभाग या आदिम जाति कल्याण विभाग के सहयोग से करते हैं। प्रशिक्षण अवधि में गुरुजियों को वृत्ति देने की भी व्यवस्था है।

इस योजना के अंतर्गत ऐसा प्रावधान किया गया है कि स्वीकृति प्राप्ति के 30 दिन के भीतर गुरुजी प्रशिक्षण तथा पठन-पाठन सामग्री की व्यवस्था करने के लिए स्कूल शिक्षा विभाग बाध्य होगा। यह भी सुनिश्चित किया गया है गारंटी में अंकित तिथि के भीतर स्वीकृत ई.जी.एस. केंद्र संचालित होगा।

गुरुजियों के प्रशिक्षण में छात्रों का सतत मूल्यांकन एक अनिवार्य अंग है। गुरुजियों के लिए भी वार्षिक मूल्यांकन की व्यवस्था है। यह वार्षिक मूल्यांकन शिक्षा विभाग द्वारा तैयार स्वरूप के आधार पर ज़िला शिक्षा और प्रशिक्षण संस्थान, विकास खण्ड स्रोत या शाला संकुल स्तर के स्रोत व्यक्ति करते हैं।

ई.जी.एस. केंद्र के सुचारू रूप से संचालन का दायित्व ग्राम पंचायत को दिया गया है। एक विस्तृत एम. आई. एस. के माध्यम से सभी केंद्रों की जानकारी नियमित रूप से एकत्रित कर विभिन्न स्तरों पर समीक्षा के पश्चात राज्य स्तरीय ई. जी. एस. समिति के समक्ष पुनरावलोकन हेतु प्रस्तुत की जाती है। ज़िला और जनपद पंचायत भी अपनी पहल पर केंद्रों का निरीक्षण करते हैं। संकुल स्तर पर भी अकादमिक और प्रबंधकीय मानीटरिंग का प्रावधान किया गया है। यह भी अनुशंसा है कि राज्य सरकार भी समय-समय पर ई.जी.एस. का मूल्यांकन करे ताकि इसे बेहतर बनाने के लिए कार्यवाही की जा सके।

***मध्य प्रदेश शिक्षा गारंटी योजना के अंतर्गत प्रदेश के उन क्षेत्रों को सम्मिलित किया गया है जहां 1 कि.मी. के भीतर निर्धारित मापदण्डों के अनुसार शिक्षा की कोई सुविधा उपलब्ध नहीं है। साथ ही यह योजना वहीं कार्यान्वित की जाती है जहां संबंधित समुदाय द्वारा बच्चों की शिक्षा की मांग सरकार के समक्ष रखी जाती है।***

इस प्रकार मध्य प्रदेश शिक्षा गारंटी योजना देश में अपने ढंग की एक अग्रणी योजना है। यह जहां एक ओर बच्चों के लिए प्राथमिक शिक्षा के अधिकार को प्रतिपादित करती है वहीं दूसरी ओर समुदाय की मांग पर तत्काल प्राथमिक शिक्षा सुविधाएं उपलब्ध कराने संबंधी आश्वासन को भी पूर्णता देती है। यह योजना इस शैक्षिक दायित्व को शासन और समुदाय की संयुक्त भागीदारी में संपन्न करती है। प्रदेश में इस योजना के जनवरी 1997 को आरंभ होने की एक वर्ष की अवधि में ही 15568 शिक्षा गारंटी योजना केंद्र खोले गए थे। इस प्रकार प्रदेश में एक वर्ष में इस योजना के अंतर्गत औसतन प्रतिदिन 40 प्राथमिक शालाएं

खुलती गईं। मार्च 98 तक 16479 शिक्षा गारंटी योजना स्कूल स्थापित हो चुके थे।

मध्य प्रदेश के 45 ज़िलों में 15 प्रमुख रूप से जनजातीय ज़िले हैं। राज्य में जनवरी 1999 तक 19289 ई.जी.एस. केंद्र खोले जा चुके थे जिनमें 10322 जनजातीय क्षेत्रों में स्थित थे। इन केंद्रों में पंजीकृत छात्रों की कुल संख्या 707391 थी।

शिक्षा गारंटी योजना अनुसूचित जाति क्षेत्रों में आबादी और रहन-सहन के लिए उपयोगी, संवेदनशील व एक प्रकार से वरदान सिद्ध हुई है। इन स्थानों पर लोग छोटी इकाइयों में दूर-दूर बसते हैं। यह योजना समुदाय केंद्रित है और कम लागत पर शिक्षा सुविधा प्रतिमान के रूप में प्रबल समर्थन से उभर कर सामने आई है। ❑



# स्कूली शिक्षा : कुछ अनुत्तरित प्रश्न

राम सूरत त्रिपाठी

नरैनी रोड, अतर्रा
बांदा, उत्तर प्रदेश

**विद्यालय एक ऐसा स्थान है जिसे समाज ने बच्चों की शिक्षा-दीक्षा के लिए स्थापित किया है। बच्चों को शिक्षित बनाने में शिक्षकों की महत्वपूर्ण भूमिका होती है। लेखक ने इस लेख में शिक्षकों, अभिभावकों व शासन से जुड़े व्यक्तियों का ध्यान वर्तमान शिक्षा प्रणाली की कमियों की ओर आकर्षित करते हुए बच्चों की पढ़ाई-लिखाई कैसे हो, उसकी भाषा क्या हो तथा बस्ते के बोझ से मुक्त शिक्षा जैसे अहम प्रश्नों पर विचार करने के लिए पाठकों को प्रेरित किया है।**

आधुनिक समाज में माता-पिता हर कठिनाई के बावजूद अपने बच्चों को अच्छी शिक्षा देकर उनका भविष्य सुखमय बनाना चाहते हैं। ऐसी सोच सराहनीय है परंतु अधिकांश परिवारों में इसके लिए जो तरीका अपनाया जाता है, उस पर विचार करना बहुत आवश्यक है।

माता-पिता बच्चे के ऊपर आरंभ से ही टेस्ट व परीक्षाओं में सदैव अच्छे अंक लाने व कक्षा में अच्छा स्थान पाने का बोझ लादते रहते हैं ताकि बच्चे को आगे चलकर किसी अच्छे व्यावसायिक पाठ्यक्रम में प्रवेश मिल सके। हमारे अधिकांश विद्यालय, विशेषकर शहरों के, इस दौड़ में शामिल हो गए हैं। वे इस बात का मूल्यांकन नहीं करते कि इस दौड़ का बच्चों पर क्या प्रभाव पड़ेगा। वास्तव में माता-पिता और स्कूलों की इस अंधी दौड़ में प्रथम भुक्त-भोगी बच्चे ही बनते हैं।

हमारे प्राचीन गुरुकुलों के ऋषि मानते थे कि सभी बालक समान रूप से बुद्धिमान नहीं होते। कुछ बालक मंद बुद्धि होने के कारण न केवल शिक्षा पाने में बल्कि भविष्य में जीवन के अन्य क्षेत्रों में भी असफल रहते हैं और कुछ बालक बुद्धिमान होने के बावजूद किन्हीं कारणों से असफल हो जाते हैं। प्राचीन काल में असफलता पर बहुत दुःख प्रकट नहीं किया जाता था। लोग मानते थे कि बुद्धि दैवीय देन है। यदि कोई बालक मंद बुद्धि का है तो इसके लिए कोई दोषी नहीं है, कम से कम बालक तो नहीं ही है। आज के माता-पिता बालक की असफलता पर बहुत दुख और चिंता का अनुभव करते हैं वे असफलता के मूल कारण ढूंढ़ने और उन्हें दूर करने की कोशिश

कम करते हैं या बिल्कुल नहीं करते। माता-पिता यही अपेक्षा करते हैं कि बच्चा सफल ही हो चाहे उसमें बुद्धि का स्तर कुछ भी हो।

प्रत्येक बच्चे को स्कूल में अध्यापक द्वारा तथा घर में ट्यूटर द्वारा इतना अधिक गृहकार्य दिया जाता है, कि कार्य की अधिकता का तनाव झेलते-झेलते बच्चे की बुद्धि स्वतः मंद हो जाती है। तनाव इसलिए क्योंकि बच्चों को दिया गया कार्य उसकी दिमागी क्षमता से अधिक होता है। ऐसी स्थिति में बच्चे चिड़चिड़े और क्रोधी स्वभाव के भी हो जाते हैं। एक सामान्य बच्चा अपने माता-पिता की ऊंची महत्वाकांक्षाओं को पूरा नहीं कर पाता। अतः उसे बुद्धिहीन घोषित कर दिया जाता है। यह स्थिति शहरों में अधिक है जहां अधिकांश स्कूलों में अंग्रेज़ी भाषा के माध्यम से पढ़ाई होती है। बड़े होने पर ये बच्चे अपने जीविकोपार्जन के लिए जो भी व्यवसाय अपनाते हैं, उसे करने में वे अपने को साधारण ही मानते हैं क्योंकि उनमें हीनभावना बन चुकी होती है।

हर बच्चे में कोई न कोई गुण स्वाभाविक रूप से विद्यमान रहता है। यदि उस गुण को विकसित करने की कोशिश की जाए तो बच्चा बड़ा होने पर अच्छा मैकेनिक, राजमिस्त्री, गायक, संगीतकार, बढ़ई, खिलाड़ी आदि कुछ भी बन सकता है जिनकी सेवाएं समाज के लिए किसी इंजीनियर या डाक्टर से कम महत्वपूर्ण नहीं होती। अतः उचित तो यह है कि बच्चे में स्वाभाविक रूप से विद्यमान गुणों को विकसित करने की कोशिश हो। उसके मन में ऐसे भाव भरे जाएं कि उसके गुण समाज के लिए उतने ही महत्वपूर्ण व उपयोगी हैं जितने कि दूसरों के। वास्तव में बच्चे में विद्यमान क्रियात्मक ज्ञान की उपेक्षा कर एक पक्षीय विकास–मानसिक विकास पर ज़ोर देना कदापि उचित नहीं है।

वास्तव में हमारे पास बच्चों में विद्यमान कौशल की परख करने का समय, धैर्य व रुझान नहीं है। हम अपने बच्चों में विद्यमान गुणों की उपेक्षा कर दूसरे की नकल करने में आगे हैं। आज के बच्चे के सामने अपना कौशल बढ़ाने के लिए बाज़ार में बहुत सी वस्तुएं उपलब्ध हैं, परंतु उसके पास उनका उपयोग करने का समय उपलब्ध नहीं है। आज कांवेण्ट व पब्लिक स्कूलों में पढ़ने वाले बच्चों के ऊपर पढ़ाई का इतना अधिक बोझ है कि उनके पास वर्षा के बहते पानी में कागज़ की नाव बनाकर बहाने, पेड़ों पर चढ़ने-उतरने, नदी में तैरने, पक्षियों व फूलों को देखने, मनचाहा खेल खेलने, गीत गुनगुनाने व दादी मां से कहानियां सुनने का समय नहीं है। उनके ऊपर गृहकार्य, ट्यूशन कार्य, मासिक टेस्ट, अर्द्धवार्षिक व वार्षिक परीक्षाएं, कक्षा में स्थान पाने आदि का इतना अधिक तनावपूर्ण बोझ रहता है कि उनको मनोरंजन के क्षण मिलना मुश्किल हो जाता है। परिणाम यह होता है कि वे अपने आस-पास की दुनिया को ही नहीं समझ पाते, अपने पर्यावरण को ही नहीं समझ पाते। यहां तक कि अधिकांश बच्चे सही मायने में पाठ्यक्रम का बोध भी नहीं कर पाते।

लगभग सभी छोटे-बड़े नगरों में स्कूल खुलने व बंद होने के वक्त पीठ पर भारी बस्ता लादे हुए, भारी-भरकम बस्ते के कारण सड़क के एक किनारे पीठ झुकाकर खड़े हुए स्कूली बच्चे मिल

जाएंगे। इनका बोझा देखकर प्रत्येक को दया आ जाती है। दिल्ली के स्कूलों में पढ़ने वाले कक्षा चार के बच्चों के एक सर्वेक्षण में बस्तों का वज़न एक से साढे छः किग्रा. पाया गया। बस्तों में एक-एक विषय की तीन-तीन, चार-चार पुस्तकें व कई कापियां पाई गईं। किताबों की कीमतें भी काफी थीं। वास्तव में अधिकांश माता-पिता अधिक व कीमती किताबों के चलन को अच्छे स्कूल व अधिक ज्ञान का मानक मान लेते हैं। यदि किताबें अंग्रेज़ी भाषा में हों तो फिर पूछना ही क्या है! जब भारी बस्ते के साथ बच्चे की वर्दी में चमचमाते जूते, मोज़े, टाई, स्कूल का बिल्ला जुड़ जाते हैं तब माता-पिता की खुशी का ठिकाना नहीं रहता। उनकी आकांक्षाएं आसमान छूने लगती हैं।

कांवेण्ट स्कूलों में हिंदी छोड़कर सभी विषय अंग्रेज़ी भाषा के माध्यम से पढ़ाए जाते हैं जबकि बच्चों के दैनिक जीवन में विचार व भावनाएं प्रकट करने का माध्यम हिंदी या क्षेत्रीय भाषा होती है। अंग्रेज़ी भाषा उनके दैनिक जीवन का अंग नहीं बन पाती। वह स्कूलों की चहारदीवारी तक ही सीमित रहती है। स्कूल में भी बच्चे अपनी बोल-चाल की भाषा में आपसी वार्तालाप करते हैं। माता-पिता सोचते हैं कि बच्चे अंग्रेज़ी भाषा के माध्यम से पढ़ने से उन्नति के शिखर तक पहुंच जाएंगे पर हकीकत यह नहीं है।

शोधों के निष्कर्ष बताते हैं कि बच्चे अपनी रोज़मर्रा की भाषा में अधिक और सही ज्ञान पा सकते हैं। अंग्रेज़ी भाषा में तो बच्चे विषयवस्तु को समझे बगैर रटते हैं। कालांतर में जब ज्ञान-विज्ञान की संकल्पनाओं का परीक्षण होता है तब उन्हें असफलता ही हाथ लगती है। यहां अंग्रेज़ी भाषा सीखने का कोई विरोध नहीं है। वास्तव में आज इसी भाषा में अंतरराष्ट्रीय ज्ञान का प्रवाह हो रहा है। आगे बढ़ने के लिए अंग्रेज़ी भाषा का पूर्ण ज्ञान होना आवश्यक है परंतु बचपन की कीमत पर नहीं।

गावों व शहरों में भी ऐसे कई विद्यालय हैं जहां कक्षा पांच तक हिंदी या अन्य क्षेत्रीय भाषा में पढ़ाई की जाती है। बच्चों के बस्ते का बोझ भी हल्का रहता है। उन्हें पढ़ने के साथ-साथ खेलने-कूदने का भी भरपूर अवसर मिलता है। वे कक्षा पांच के बाद ही अंग्रेज़ी भाषा सीखना आरंभ करते हैं। क्या ऐसे बच्चे बड़े होने पर कोई सम्मान जनक पद नहीं पाते? यदि ऐसा होता तो शहरों के व्यक्ति ही बड़े-बड़े अधिकारी, डाक्टर, इंजीनियर, प्रबंधक, प्रोफेसर आदि बनते। वास्तव में आज भी बड़े पदों पर बैठे अधिकांश व्यक्तियों ने साधारण स्कूलों में ही शिक्षा पाई है। वे अपनी मेहनत के बल पर आगे बढ़े हैं। प्रारंभ में अंग्रेज़ी भाषा के माध्यम से शिक्षा न पाना उनके लिए कहीं भी बाधा नहीं बना।

तात्पर्य यह है कि जीवन में अच्छा नाम, अच्छा पद व कीर्ति पाने के लिए बचपन से ही अंग्रेज़ी भाषा के माध्यम से पढ़ना कदापि आवश्यक नहीं है। यह धारणा एकदम गलत है कि अधिक पुस्तकें, कीमती पुस्तकें और अंग्रेज़ी भाषा के माध्यम की शिक्षा ही बच्चे को उन्नति के शिखर तक ले जाएगी। हम बच्चे की पीठ पर बोझिल बस्ता लादकर, उसके ऊपर हमेशा कार्य का बोझ लादकर, उसे खेलने-कूदने का समुचित समय न देकर, उसे

दादी मां से कहानियां सुनने का अवसर न देकर उसका बचपन ही छीनते हैं। उसके साथ अन्याय करते हैं।

यह उचित है कि पांच वर्ष की आयु पूरी होने के बाद बच्चे को स्कूल भेजा जाए ताकि बच्चा विषय आसानी से समझ सके। स्कूल जाने में रास्ते की सावधानी रख सके। परंतु आज के माता-पिता चाहते हैं कि उनका बच्चा तीन-चार वर्ष की आयु में ही स्कूल जाने लगे, अंग्रेज़ी सीखने लगे, अपनी कक्षा में इनाम पाए आदि। सही सोच व सही उपाय यह है कि यदि माता-पिता अपने बच्चे को आगे बढ़ाना चाहते हैं और उससे उन्नति की अपेक्षा करते हैं तो उसे अपनी रुचि, आयु व क्षमता के अनुसार आगे बढ़ने दें।

जहां पर कोई कमी नज़र आए, उसे मनोवैज्ञानिक तरीके से दूर करने के प्रयास किए जाने चाहिए। उसे आगे बढ़ने की प्रेरणा दें। उसके साथ बैठकर सक्रिय सहयोग दें परंतु ज़ोर-ज़बरदस्ती न करें।

बच्चों की पढ़ाई-लिखाई कैसी हो, उसके ऊपर किताबों व पढ़ने-लिखने का कितना बोझ हो, पढ़ाई की भाषा क्या हो, ये ऐसे अहम प्रश्न हैं जिनका उत्तर शिक्षकों, अभिभावकों व शासन से जुड़े व्यक्तियों को खोजना ही होगा। ❑



# श्रवण विकारयुक्त बच्चों का भाषा-विकास

यासमीन आयशा आज़ाद

प्रवाचक, विशेष आवश्यकता समूह शिक्षा विभाग
एन.सी.ई.आर.टी.
नई दिल्ली

संज्ञानात्मक विकास पर्यावरण तथा बच्चे के बीच अंतःक्रिया का फल होता है अतः श्रवण विकारयुक्त बच्चों को भाषायी वातावरण देना आवश्यक है। साथ ही उन्हें भाषायी संकेतों को ग्रहण करने का अवसर भी देना होगा तभी उनका भाषा विकास संभव है। संज्ञानात्मक विकास पर ही भाषा की संपन्नता निर्भर होती है। अतः सामान्य विद्यालय के शिक्षकों को भी श्रवण विकार की विभिन्न स्थितियों, उसकी शीघ्र पहचान, भाषा विकास की समस्याओं एवं उनके निदान की जानकारी होनी आवश्यक है।

हमारे विकासशील देश में सार्वजनिक शिक्षा के लिए अनेक प्रयास जारी हैं किंतु अन्यान्य कारकों द्वारा उत्पन्न बाधाओं के कारण उसे मूर्त रूप देने में कठिनाई हो रही है। जनसंख्या विस्फोट तथा आर्थिक कारकों के अतिरिक्त समाज के पिछड़े वर्ग के पर्याप्त बच्चे (अनुसूचित जाति तथा जनज़ाति के बच्चे और बालिकाएं) विशेष प्रयासों के बाद भी शिक्षा की सुविधा से वंचित हैं। इन वर्गों के अतिरिक्त प्राकृतिक तथा मानव जन्य आपदाओं के कारण उत्पन्न विकलांगताग्रस्त वे बच्चे भी हैं जिनकी विशेष शैक्षिक आवश्यकताएं होती हैं और सामान्य विद्यालयों में इनकी ओर कम ध्यान दिया जाता रहा है। इसके फलस्वरूप वे शिक्षा की मुख्यधारा से तथा समाज की सामान्य गतिविधियों से नहीं जुड़ पाए हैं। इन बच्चों की विशेष शैक्षिक आवश्यकताएं उनके मानसिक, शारीरिक अथवा संवेदी विकार के कारण होती हैं। सामान्य विद्यालयों में सामान्य पाठ्यक्रम तथा शिक्षण विधियों में वांछित अनुकूलन करने से वे शिक्षा की मुख्यधारा से सहज ही जुड़ सकते हैं।

श्रवण शक्ति में कमी या श्रवण विकार एक संवेदी विकार है। इससे ग्रस्त बच्चों को यदि एक-डेढ़ वर्ष की उम्र में ही उपयुक्त श्रवण यंत्र देकर भाषा विकास किया जाए तो इनमें और सामान्य बच्चों में कोई अंतर नहीं होगा। वस्तुतः इन्हें शिक्षा तथा समाज की मुख्यधारा से जोड़ने के लिए सायास कदम उठाए बिना कोई अन्य विकल्प नहीं है। हमारे ज्ञानार्जन का मुख्य स्रोत ज्ञानेंद्रियां होती हैं जिनमें श्रवणेंद्रिय महत्वपूर्ण स्थान रखती हैं। इसमें विकार होने से वाक क्षमता भी

प्रभावित हो जाती है। विकारग्रस्त इंद्रियों द्वारा प्राप्त सूचना या ज्ञान पूर्ण या आंशिक रूप से अपूर्ण या त्रुटिपूर्ण हो सकता है। श्रवण क्षमता के विकारग्रस्त होने पर ज्ञान ग्रहण हेतु दृश्य संकेतों तथा लिखित सूचनाओं पर ही निर्भर रहना पड़ता है। सामान्य शिशु का संज्ञानात्मक विकास डेढ़ वर्ष की उम्र से ही होने लगता है। यों तो शिशु जन्म से ही पर्यावरण से अन्तःक्रिया कर डेढ़ वर्ष की उम्र तक बहुत कुछ सोचने-समझने लगता है। किंतु इस उम्र में चलने-फिरने तथा घूमने के कारण उसका बाह्य जगत से अधिकाधिक संपर्क बढ़ता है। फलतः संज्ञानात्मक पक्ष सुदृढ़तर होता जाता है।

शिक्षा तथा मनोविज्ञान के क्षेत्र में विचारक तथा चिंतक बहुत समय पहले से ही इस समस्या पर विचार करते रहे हैं कि क्या भाषा के बिना विचार संभव है। यह दलीलें दी जाती हैं कि जब श्रवण विकारयुक्त बच्चा सुनकर भाषा विकास नहीं कर सकता तो उसका संज्ञानात्मक पक्ष भी शून्य होगा। किंतु ऐसा नहीं है। संज्ञानात्मक पक्ष का विकास पर्यावरण तथा बच्चे के बीच अन्तःक्रिया का फल होता है।

विभिन्न शोधों से ऐसे परिणाम सामने आए हैं कि यदि गहन रूप से श्रवण शक्ति बाधित बच्चे को पर्यावरण से अंतःक्रिया के अवसर सायास दिए जाएं तो उसका संज्ञानात्मक विकास बड़े से बड़े विचारकों के स्तर तक का विकसित हो जाता है। विलियम जेम्स (1881) मानते हैं कि हमारे ज्ञान कोष में संचित शब्द वे सद्यः उपलब्ध तत्व हैं जो विचारणा शक्ति को प्रखर तथा समृद्ध करने में सहायक होते हैं। श्रवण विकार की स्थिति में बच्चा स्पर्श तथा दृश्य बिंबों की सहायता से विचार-व्यवस्था को उतने प्रभावी ढंग से क्रियारूप नहीं दे सकता जितना एक सामान्य श्रवणशील बालक अपनी शब्द ज्ञान संपन्नता के परिणाम स्वरूप देता है। श्रवण विकारयुक्त बच्चे में विचारणा शक्ति होती ही है, उसे यथा संभव उपयुक्त भाषा विकास का अवसर देकर संज्ञानात्मक पक्ष प्रखर करना आवश्यक है। निरीक्षण अथवा दृश्य माध्यमों से अर्जित ज्ञान सभी के लिए प्रभावी होता है। श्रवण विकारयुक्त बच्चे भी इसका अपवाद नहीं हैं। माइकेल स्ट्रोंग भाषा-विकास की प्रक्रिया को जैविक संदर्भ में देखते हैं। उनका विचार है कि भाषा का विकास जीव तथा पर्यावरण के मध्य अंतःक्रिया पर निर्भर होता है।

इस गत्यात्मक अंतःक्रिया की स्थिति में ज्ञान ग्रहण की प्रक्रिया तथा उत्पाद (ज्ञान) दोनों ही बच्चे की मनोदशा तथा पर्यावरण की दशा से प्रभावित होते हैं और दोनों में ही अभूतपूर्व परिवर्तन दिखाई देते हैं। भाषा-विकास के लिए आवश्यक है कि बच्चे को भाषायी वातावरण मिले। साथ ही भाषायी संकेतों को ग्रहण करने के उपयुक्त अवसर मिलें। श्रवण विकारयुक्त बच्चे में अधिगम की अमूर्त मानसिक प्रक्रिया का विकास कर उसे इतना सक्षम बना दिया जाए कि वह मूर्त-अमूर्त संबोधों का अर्थ समझ सके। विभिन्न पाश्चात्य मनोवैज्ञानिक (1970-85) इस बात से सहमत हैं कि जीव तथा पर्यावरण के मध्य अंतःक्रिया मनोवैज्ञानिक तथा संज्ञानात्मक व्यवस्था से संचालित होती है। संवेदी, प्रत्यक्ष बोध तथा क्रिया पक्ष की व्यवस्था मनोवैज्ञानिक पृष्ठभूमि तैयार करती है जो

श्रवण तथा दृश्य क्रियाओं में अंतर्भूत होती है।

बालक श्रवण तथा दृश्य माध्यमों से ज्ञान ग्रहण करता है। इसमें उसकी सहायता स्नायुपेशीय क्रियाएं करती हैं। वह संकेत ग्रहण करता है तथा उसे अभिव्यक्त भी करता है क्योंकि ज्ञान ग्रहण तथा अभिव्यक्ति एक नैसर्गिक क्रिया होती है। मानव की शरीर रचना जैविक दृष्टि से सुनकर तथा बोलकर भाषा सीखने तथा अभिव्यक्त करने में सक्षम होती है। उसके कान सुनने के लिए तथा उच्चारण अवयव बोलने के लिए बने होते हैं। मानव की शरीर रचना दृश्य संकेतों के माध्यम से विचारों के आदान-प्रदान में भी सक्षम होती है। सामान्य श्रवणशील और श्रवण विकारयुक्त बच्चों के भाषा विकास की पद्धति या शैली भिन्न-भिन्न होती है। न सुन सकने के कारण वाणी स्वतः विकसित नहीं होती। वाणी तथा संकेतों के मध्य अंतर श्रव्य-वाणी तथा दृश्य-संकेत शैली पर निर्भर होता है। भाषा सीखने में बच्चे की उम्र, उसकी मानसिक तत्परता तथा पर्यावरण का योगदान होता है।

प्याजे तथा चौमस्की (1980) जैसे विद्वानों का मत है कि बालक संवेदी ज्ञान के स्तर की पूर्ण प्राप्ति करने पर ही भाषा सीखने की क्रिया प्रारंभ करता है। भाषा सीखने के लिए संवेदी ज्ञान आवश्यक होता है, साथ ही यह भाषा विकास का आरंभिक चरण भी माना जाता है। जॉन लेयोन्स (1970) का विचार है कि डेढ़ वर्ष की उम्र में पहुंचने पर शिशु सीखने की कार्य दशाओं के बीच रह कर किसी वस्तु तथा उसके गुण में भेद को समझने लगता है और इस ग्रहीत ज्ञान के आधार पर ही भाषा का प्रयोग करता है। वास्तव में 'वस्तु' तथा 'गुण' के विभेदीकरण की यह क्षमता कर्ता तथा कर्म के बीच संबंध को समझने में भी सहायक होती है इसके लिए सर्वाधिक महत्वपूर्ण यह है कि शिशु को यथार्थ परिस्थितियों में भाषा प्रयोग के लिए पर्याप्त आधारभूत सामग्री दी जाए। जब शिशु के पास कहने को कुछ अर्थात विचार होंगे और पर्याप्त शब्द होंगे तभी वह कुछ अभिव्यक्त करेगा। चौमस्की तथा सिंकलेयर (1970) ने भी इसकी पुष्टि की है।

भाषा-ज्ञान का आशय उस कौशल से है जिसमें शिशु सुनी हुई बात को समझने तथा कहने में सक्षम होता है। ज्ञानेंद्रियों द्वारा ग्रहीत ज्ञान को मौखिक या लिखित रूप से अभिव्यक्त किया जाता है। भाषा के अंतर्गत विचार-ग्रहण और विचार संप्रेषण आते हैं। विचार-ग्रहण करने में दृश्य माध्यम बहुत प्रभावी होते हैं। श्रवण शक्ति बाधित बच्चों की शिक्षा में दृश्य माध्यम का विशेष महत्व है। बच्चे देखकर, सुनकर, पढ़कर ज्ञान प्राप्त करते हैं तथा मौखिक, लिखित या संकेत शैली में उसे अभिव्यक्त करते हैं। सामान्य श्रवणशील बच्चों को जिस प्रकार विद्यालय में विभिन्न विषय पढ़ाए जाते हैं ठीक उसी प्रकार श्रवण शक्ति बाधित बच्चों को भाषा भी एक विषय की तरह ही व्यवस्थित ढंग से सिखानी होती है। उनकी अवशिष्ट श्रवण क्षमता का पूर्ण लाभ उठाते हुए उन्हें सुनने, ओष्ठ-पठन तथा दृश्य संकेतों को समझने की शिक्षा दी जाती है। वाक्य विन्यास का ढंग, साधारण व्याकरण तथा भाषा संबंधी अन्य कौशलों का क्रमिक तथा व्यवस्थित ढंग से विकास करना होता है।

श्रवण विकारग्रस्त बच्चों की शिक्षा के लिए आवश्यक चरण उनका भाषा-विकास है। भाषा प्रत्येक विषय शिक्षण का मूलाधार है। शोधों से यह तथ्य प्रकाश में आया है कि श्रवण क्षमता के विभिन्न स्तरों को दृष्टिगत रखते हुए विभिन्न वय वर्ग के बच्चों के लिए कार्यक्रम आयोजित किया जाना आवश्यक है। भाषा-विकास कार्यक्रम नियोजित करते समय निम्नांकित बिंदुओं को दृष्टिगत रखना आवश्यक है :

- ❑ श्रवण विकार पूर्ण या आंशिक
- ❑ विकलांगता की डिग्री (डी.बी.)
- ❑ विकलांगता उत्पन्न होने की उम्र
- ❑ अंतर्जात तथा बहिर्जात कारक जन्य विकलांगता
- ❑ श्रवण प्रक्रिया में विकार की स्थिति

## संवेदी विकार की शीघ्र पहचान

उपर्युक्त पांचों बिंदुओं का भाषा ग्रहण क्षमता तथा ज्ञान ग्रहण की प्रक्रिया पर प्रभाव पड़ता है। इसके साथ ही यह भी आवश्यक है कि घर पर ही अभिभावकों के संपर्क में आने वाले प्रौढ़ों तथा विद्यालय में शिक्षकों द्वारा श्रवण विकारग्रस्त बच्चों की शीघ्र पहचान के लिए कदम उठाए जाएं। शीघ्र पहचान द्वारा उपयुक्त श्रवण यंत्र देकर शैक्षिक कार्यक्रम शीघ्र प्रारंभ कर देने से भी भाषा-विकास का स्तर प्रभावित होता है। शीघ्र पहचान हेतु निम्नांकित अनौपचारिक परीक्षण किए जा सकते हैं :

❑ **छः माह से दो वर्ष तक के बच्चों की विकलांगता की जांच हेतु परीक्षण :**

1. पांच ध्वनि परीक्षण
2. कप तथा चम्मच परीक्षण
3. कागज़ खडखड़ाने संबंधी परीक्षण
4. बच्चे का नाम पुकारने संबंधी परीक्षण

❑ **तीन से छः वर्ष तक के बच्चों की जांच हेतु परीक्षण :**

1. वार्तालाप द्वारा जांच
2. फुसफुसाहट द्वारा जांच
3. घड़ी की टिक-टिक द्वारा जांच
4. सिक्का गिराने की आवाज़ द्वारा जांच

यदि जांच द्वारा विकार की उपस्थिति का आभास हो तो विशेषज्ञ डाक्टर का परामर्श लेना चाहिए। चिकित्सक को स्पष्ट जानकारी देते हुए निम्नांकित पक्षों की पूर्ण जांच होनी चाहिए :

- ❑ बालक का सामान्य स्वास्थ्य (जन्म के पूर्व से अब तक की स्थितियां)
- ❑ उसकी श्रवण तथा उच्चारण अवयवों की दशा
- ❑ सुनने की संपूर्ण अवशिष्ट क्षमता
- ❑ बौद्धिक तथा शारीरिक विकास का स्तर
- ❑ भाषा-ज्ञान का स्तर तथा उच्चारण क्षमता
- ❑ पारिवारिक पृष्ठभूमि।

## भाषा विकास हेतु आवश्यकतानुसार कार्यक्रम नियोजन

विकलांगता की पहचान के बाद ही विद्यालय में तथा घर पर बच्चों की भाषा-विकास के लिए

कार्यक्रम नियोजित करने चाहिए। दो वर्ष से पांच वर्ष की उम्र के गहन रूप से विकलांग बच्चों को अतिरिक्त प्रशिक्षण देना आवश्यक है। साधारण तथा मध्यम श्रवण क्षमता वाले बच्चों की जांच करके उन्हें कक्षा के स्तर के अनुरूप लाया जा सकता है। श्रवण बाधित बच्चों के लिए चल रहे विशेष विद्यालयों में सुनने, बोलने, पढ़ने तथा लिखने का अतिरिक्त पाठ्यक्रम पढ़ाया जाता है। उसके बाद ही ये बच्चे कक्षा 1 में आते हैं। कुछ बच्चों के माता-पिता स्वयं प्रशिक्षण लेकर घर पर ही उन्हें सिखाते हैं, फिर विद्यालय भेजते हैं। कुछ बच्चे ऐसे भी होते हैं जिनके श्रवण विकार का ज्ञान न माता-पिता को होता है और न ही उन्होंने इन बच्चों को बोलना सिखाने का कोई प्रयास किया होता है।

अतः आवश्यक है कक्षा 1 में प्रवेश लेने वाले प्रत्येक बच्चे के भाषा स्तर की जानकारी प्राप्त करने के लिए उससे कुछ बातचीत की जाए। बच्चे उत्तर छोटे वाक्यों में तथा हां/नहीं में दें। कुछ प्रश्न सामान्य ज्ञान पर आधारित हो सकते हैं और लेखन क्षमता की जानकारी के लिए लिखित रूप में उनसे कुछ आड़ी तिरछी रेखाएं खींच कर उनकी नकल करने को कहा जा सकता है। बातचीत का प्रारंभ बच्चे का नाम पूछकर उसके परिवार के सदस्यों के नाम तथा संख्याएं आदि पूछकर किया जा सकता है। हां/नहीं के प्रश्न भी उनकी रुचि तथा दैनिक क्रियाओं से संबंधित होने चाहिए। कक्षा 1 की पुस्तक में दिए गए कुछ चित्रों के बारे में पूछ कर उनके सामान्य ज्ञान की परीक्षा हो सकती है।

श्रवण विकार की स्थिति ज्ञात हो जाने पर साधारण तथा मध्यम श्रेणी के विकार से ग्रस्त बच्चों को पाठ्यक्रम, शिक्षण विधियों, विद्यालयी व्यवस्था आदि में थोड़ा सा अनुकूलन करके सामान्य कक्षाओं में सरलता से एकीकृत किया जा सकता है। गहन रूप से विकलांग बच्चे को विशेष प्रशिक्षण के बाद भी सभी विषयों में एकीकृत करना संभव नहीं। उन्हें भाषा, संगीत, कला, खेलकूद आदि विषयों में ही एकीकृत किया जा सकता है। अन्यथा प्रत्येक विषय के लिए इन्हें विशेष शिक्षक के निर्देशन में ही सीखना होता है।

## साधारण तथा मध्यम श्रवण क्षतिग्रस्त बच्चों का भाषा-विकास

बच्चों की जांच से यदि उनमें साधारण या मध्यम श्रेणी का श्रवण विकार पाया जाता है तो उन्हें प्रारंभ में ही इस प्रकार के शैक्षिक कार्यक्रम देने चाहिए जिसमें आगे चलकर उनका विकार शिक्षा प्राप्ति तथा दैनिक जीवन में बाधा न बने। आवश्यकतानुसार उन्हें श्रवण क्षमता के अनुरूप श्रवण यंत्र देकर उनके भाषा-विकास की ओर ध्यान देना चाहिए। उच्च बारंबारता (हाई फ्रीक्वेंसी) श्रवण क्षति के कारण बच्चे पूरा शब्द सही-सही नहीं सुन पाते। अतः कक्षा 1 में प्रवेश के लिए आए हुए बच्चों तथा दो से पांच वर्ष की आयु में शिक्षक के संपर्क में आए हुए बच्चों की भाषायी क्षमता के विकास के लिए ये कार्य किए जाने चाहिए :

- ❑ चार वर्षीय प्रारंभिक पाठ्यक्रम जो गहन विकलांग बच्चों को कक्षा 1 से पूर्व दिया जाता है उसकी आवृत्ति कराई जाए।

- वाणी शोधन के कार्यक्रम आयोजित कर उपयुक्त वाणी विकास किया जाए।
- सामान्य कक्षाओं में प्रवेश दिलाकर बैठने की उपयुक्त व्यवस्था की जाए।
- सामूहिक कविता पाठ तथा गायन में उन्हें शामिल किया जाए तथा उनके उच्चारण तथा प्रतिभागिता पर ध्यान दिया जाए।
- श्रवण यंत्र के रख-रखाव के लिए सामान्य शिक्षकों तथा माता-पिता को प्रशिक्षित किया जाए।
- लिखित कार्य या गृह कार्य देते समय श्यामपट पर भी उसे अंकित किया जाए।
- संकेतों से बात करने को हतोत्साहित किया जाए।
- व्याकरण सम्मत भाषा के प्रयोग के लिए तथा पूरे-पूरे वाक्यों में बातचीत करने के लिए आरंभ से ही उत्साहित किया जाए।
- आवश्यकतानुसार निदानात्मक तथा उपचारात्मक शिक्षण की व्यवस्था विशेष कक्ष में की जाए।
- संबोधों को स्पष्ट करने के लिए चित्रों तथा लिखित माध्यम को भी अपनाया जाए जिससे सही ज्ञान दिया जा सके।
- समय-समय पर उनसे प्रश्न पूछकर उनके अवबोध स्तर की जानकारी प्राप्त की जाए।
- पाठ्य वस्तु को छोटे-छोटे सोपानों में बांट कर शिक्षण किया जाए, प्रत्येक सोपान की समाप्ति पर पुनरावृत्ति द्वारा उनके अवबोध स्तर का ज्ञान प्राप्त किया जाए।
- कारक, लिंग, वचन, क्रिया, क्रिया विशेषण, पर्यायवाची शब्द (अर्थ सहित), दैनिक जीवन से संबंधित तथा पाठ से संबंधित वस्तुओं के चित्र आदि कक्षा में समय-समय पर टांगे जाएं जिससे सामान्य बच्चे भी उन्हें देख कर सीखते रहें।

इन बच्चों को दुष्कर संबोधों, शब्दों, आदि को स्पष्ट करने के लिए तुलना, उदाहरण, मूल वस्तु का प्रस्तुतीकरण, चित्र या मॉडल दिखाना आदि विधियों का सहारा लेकर शिक्षण प्रदान किया जाता है।

## गहन रूप से श्रवण क्षतिग्रस्त बच्चों का भाषा-विकास

इन बच्चों को दो श्रेणियों में बांटा जा सकता है :

- दो वर्ष से पांच वर्ष तक के बच्चे
- छः वर्ष तथा उससे ऊपर के बच्चे

दो से पांच वर्ष की उम्र तक के गहन रूप से श्रवण विकलांग बच्चों के लिए सामान्य विद्यालय में ही एक पूर्व प्राथमिक कक्षा की व्यवस्था होनी चाहिए। इसमें विशेष शैक्षिक उपकरणों की सहायता से प्रशिक्षण दिया जाता है। इस कक्षा में माता-पिता का होना भी आवश्यक होता है जिससे वे कक्षा में सिखाई जाने वाली क्रियाओं को घर पर दोहरा सकें और स्वयं भी शिक्षण में दक्ष हो जाएं। इन बच्चों को उनकी वय, श्रवण क्षमता तथा सीखने की गति के अनुसार उन शब्दों तथा संबोधों का ज्ञान कराया जाता है जिन्हें छः वर्ष की उम्र तक सामान्य श्रवणशील बच्चे घर पर ही अनायास सीख लेते हैं।

जो बच्चे पांच-छः वर्ष की उम्र में शिक्षक के संपर्क में लाए जाते हैं उन्हें भी इसी प्रकार से भाषा शिक्षण कराना होता है। इनके लिए वाणी शोधन के लिए विशेष कार्यक्रम बनाना भी आवश्यक होता है। प्रारंभिक स्तरीय पूर्व विद्यालयी पाठ्यक्रम को प्रयत्नपूर्वक सिखाना भी आवश्यक है। शोधों द्वारा एक ऐसे पाठ्यक्रम का विकास किया गया है जो तीन या चार वर्षों में पूरा किया जा सकता है। इसमें सरलता से कठिनाई की ओर बढ़ते हुए जिन पक्षों से संबंधित शब्दों की पहचान तथा उनका ज्ञान कराया जाता है वे हैं :

1. छात्र/छात्रा का नाम तथा उसके संबंधी
2. संबंधियों के नाम
3. कक्षा में उपस्थित अन्य व्यक्तियों के नाम
4. शरीर के अंग
5. कक्षा का सामान
6. खाने से संबंधित अनाज, फल आदि
7. खाने के बर्तन
8. पशु
9. पक्षी
10. गिनती
11. रंग
12. सवारियां
13. कपड़े
14. फुटकर वस्तुएं (दैनिक जीवन में काम में आने वाली)
15. दिनों के नाम
16. प्राकृतिक वस्तुएं (चांद, सूरज आदि)
17. कामगार
18. पहर (सुबह, शाम आदि)
19. सामाजिक पर्व एवं त्योहार
20. राष्ट्रीय पर्व
21. भोजन बनाने के बर्तन
22. संज्ञा, सर्वनाम, क्रिया
23. विशेषण, योजक, तथा कारक
24. वर्णमाला के अक्षरों की पहचान तथा लेखन
25. मात्राओं का ज्ञान
26. एक से पचास तक की गिनती अंकों में लिखने का ज्ञान।

## शिक्षण विधि एवं क्रियाकलापों का आयोजन

उपर्युक्त पाठ्यक्रम का विस्तार उपलब्ध है। इसके शिक्षण के लिए विभिन्न क्रियाकलाप भी आयोजित किए जा सकते हैं। साथ ही विभिन्न शिक्षण विधियों को अपनाते हुए इनका ज्ञान दिया जा सकता है।

गहन रूप से श्रवण क्षतिग्रस्त बच्चों के लिए व्याकरण सम्मत उपयुक्त भाषा-विकास तथा सामान्य वाणी-विकास के लिए आरंभ से ही प्रयास किया जाता है। विशेष शिक्षक तथा वाणी शोधक की सहायता से यह कार्य सफलतापूर्वक हो सकता है। इन बच्चों को उनकी अवशिष्ट श्रवण क्षमता की सहायता से सुनने, बोलने, ओष्ठ पठन द्वारा सीखने तथा विभिन्न क्रियाकलापों द्वारा पृथक से संबोध विकास एवं भाषा-विकास करने का पाठ्यक्रम देकर सामान्य श्रवणशील बच्चों के स्तर पर लाया जा सकता है। सामान्य कक्षा में उन्हें

एकीकृत करने के लिए भी कुछ अनुकूलन आवश्यक है जिसमें प्रमुख रूप से ये बातें ध्यान देने योग्य हैं :

- शिक्षक बोलते समय ओष्ठ संचालन सामान्य ढंग से करें।
- शिक्षक खिड़की या दरवाज़े के सामने खड़े होकर न पढ़ाएं क्योंकि उनके पीछे से आने वाले प्रकाश के कारण बच्चा ओष्ठ पठन नहीं कर पाएगा।
- बच्चे की सीट शिक्षक के ठीक सामने हो।
- श्यामपट पर लिखते समय न बोलें, सामने देखकर ही बोलें।
- बच्चे से बीच-बीच में ही प्रश्न पूछ कर यह जानते रहें कि वह समझ रहा है।
- उसके श्रवण यंत्र की जांच करके देख लें कि वह ठीक काम कर रहा है।

## वाणी प्रशिक्षण

वाणी प्रशिक्षण देने से पूर्व आश्वस्त हो लें कि :

- बच्चे के उच्चारण अवयवों में कोई दोष तो नहीं है।
- वह श्रवण यंत्र की सहायता से सुनने की क्षमता रखता है।
- वह ओष्ठ पठन कर शब्द समझ सकता है।

## शब्द भण्डार तथा संबोध-विकास

शिक्षक के संपर्क में आने पर बच्चे का शब्द भण्डार बहुत नगण्य होता है। उसे मूर्त तथा अमूर्त संबोधों का ज्ञान नहीं होता। शब्द भण्डार में वृद्धि के लिए या संबोध विकास के लिए शिक्षक को यह देखना आवश्यक है कि न्यून श्रवण क्षमता वाले बालक को एक शब्द सीखने के लिए सामान्य श्रवणशील बालक की तरह कुछ विशेष प्रक्रियाओं से गुज़रना पड़ता है। श्रवण अक्षमता इन प्रक्रियाओं से गुज़रने में बाधक होती है अतः इस कमी को पूरा करने के अतिरिक्त प्रयास अपेक्षित हैं। मूर्त संबोध विकास की प्रक्रिया चार्ट से स्पष्ट है।

## व्याकरण सम्मत भाषा-विकास का प्रशिक्षण

केवल शब्द ज्ञान ही पर्याप्त नहीं होता है। भाषा-विकास के लिए यह भी आवश्यक है कि सार्थक शब्दों को एक निश्चित क्रम में व्यवस्थित कर वाक्य बनाने का भी बच्चे को प्रशिक्षण दिया जाए। श्रवण अक्षमता के कारण वे पूरा वाक्य नहीं सुन सकते हैं और बोल भी नहीं पाते हैं। एक पूर्ण वाक्य विन्यास इन्हें सिखाना होता है। इसके अभाव में वह पठित सामग्री का भी अर्थ ग्रहण नहीं कर सकते, न ही लिखकर अपने विचार व्यक्त कर पाते हैं। फलतः इनकी शैक्षिक संप्राप्ति प्रभावित होती है।

## भाषा- विकास हेतु बहु-संवेदी उपागम

जो बच्चे दो वर्ष की उम्र के लगभग शिक्षक

## शब्द-संबोध विकास प्रक्रिया



के संपर्क में आते हैं उनके लिए भी बहुसंवेदी उपागम (मल्टी सेंसरी एप्रोच) को अपना कर भाषा-विकास किया जाता है। बच्चे की अवशिष्ट श्रवण क्षमता का पूरा लाभ उठाते हुए शिक्षक दृश्य-इंद्रिय, स्पर्श, दृश्य-स्पर्श एवं यांत्रिक कौशल, प्रत्यास्मरण, विभेदीकरण, प्रत्यास्मरण-विभेदीकरण एवं तर्क कौशल, मूल वस्तु, माडल तथा चित्र के बीच संबंध पहचान कर, रंग विभेदीकरण क्षमता, अंक ज्ञान कौशल आदि के द्वारा भाषा-विकास के विभिन्न कार्यक्रम आयोजित करते हैं।

ये कार्यक्रम शब्द ज्ञान एवं संबोध विकास हेतु किए जाते हैं। इसी ज्ञान को आधार बनाकर भाषा संबंधी चार मूल कौशलों का विकास किया जाता है। इसमें शिक्षक छोटे-छोटे वाक्यों में बातचीत करते हैं। क्रियाकलापों का आयोजन करते समय वस्तु, उसका चित्र तथा उसके लिखित रूप आदि को प्रयोग में लाया जाता है। उनमें सुनकर तथा देखकर समझने, बाएं से दाएं पढ़ने का विकास किया जाता है।

लिखित कार्डों का उद्देश्य पढ़ना आरंभ करने की तैयारी होता है। उदाहरणार्थ तीन चित्र तथा उनसे संबंधित तीन कार्ड (लिखित) लेने पर वस्तु को पहचानने, क्रिया को समझने तथा वाक्य को क्रमिक ढंग से लगाने (समझने) का अभ्यास कराया जा सकता है। पहले चित्र में तोता बना हो, दूसरे में हरी मिर्च बनी हो और तीसरे में तोता अपने पंजे में हरी मिर्च दबा कर खा रहा हो। फिर इनसे संबंधित कार्ड हों जिनमें शब्द लिखे हों जैसे :

| तोता | हरी मिर्च | खा रहा है। |
|---|---|---|

अभ्यास हो जाने पर इन कार्डों को मिला कर फिर बच्चों से अलग-अलग करवाया जाता है। चित्रों से कार्डों का मिलान भी होता है। इस प्रकार शब्द ज्ञान भी दृढ़ होता है। इसके बाद कहानी पठन का अभ्यास भी चित्रों के माध्यम से होता है। चार चित्रों पर आधारित कहानी, छः चित्रों पर आधारित कहानी और आठ चित्रों पर आधारित कहानी का अभ्यास कराया जाता है। इसके द्वारा पठन कौशल का विकास होता है। पंक्ति को बाएं से दाएं पढ़ने का अभ्यास कराया जाता है जो पठनारंभ की तैयारी के लिए आवश्यक है। लेखन कौशल के विकास के लिए आड़ी-तिरछी रेखाएं खींच कर उनकी नकल कराई जाती है जिससे बच्चों की मांसपेशियां लेखनारंभ की तैयारी हेतु प्रशिक्षित हो जाएं।

इन क्रियाकलापों में वाणी प्रशिक्षण तथा शोधन की ओर भी विशेष ध्यान दिया जाता है जिससे बच्चे बोलकर शुद्ध भाषा का उच्चारण भी कर सकें।

## चार्टों की सहायता से भाषा-विकास

बहुसंवेदी उपागम में भाषा-विकास तथा वाणी प्रशिक्षण के प्रयास विभिन्न क्रियाकलापों के माध्यम से किए जाते हैं। द्वितीय चरण में कक्षा में कुछ पट्ट या चार्ट बनाकर लगाए जाते हैं। इन पर आधारित अभ्यास के द्वारा बच्चे व्याकरण सम्मत

शुद्ध वाक्य लिखना सीखते हैं। चार्ट क्रमशः सरल से कठिन की ओर बनाए जाते हैं जैसे :

**चार्ट-1**

| 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|
| कौन | क्या | क्रिया |
| राकेश | पतंग | उड़ा रहा है। |
| लीला | गेंद | खेल रही है। |

**चार्ट-2**

| 1 | 2 | 3 | 4 |
|---|---|---|---|
| कौन<br>किसने | किसको<br>किससे | क्या | क्रिया |
| रवि ने<br>भोला ने | रामू से<br>पिता से | पुस्तक<br>इनाम | ली।<br>पाया। |

**चार्ट-3**

| कौन<br>किसने | किसको<br>किससे | क्या | किसकी सहायता से<br>कैसे | क्रिया |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| मीरा ने<br>शशि ने | -<br>महेश को | -<br>चित्र | हाथ से<br>पेंसिल से | गुड़िया बनाई।<br>बनाना सिखाया। |

**चार्ट-4**

| कौन<br>किसने | किसको/किससे | क्या | किस चीज़ से<br>किसके द्वारा | क्यों/किसके लिए/<br>किस लिए | क्रिया |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
| मोहन ने<br>मां ने | बाज़ार से<br>पड़ोस से | फल<br>नींबू लाकर | -<br>- | घर के लिए<br>पिता के लिए | खरीदे।<br>शर्बत बनाया। |

इसी प्राकर चार्ट के जटिलता स्तर को क्रमशः बढ़ाया जा सकता है। संख्या वाचक, परिमाण

वाचक, समानप्राय शब्दों का ज्ञान, एक ही शब्द का विभिन्न संदर्भों में प्रयोग, स्वाभाविक भाषा विकास हेतु वाक्यांशों का ज्ञान, लिंगों के प्रयोग का अभ्यास, अकारांत, आकारांत, इकारांत, ईकारांत, उकारांत एवं ऊकारांत शब्दों का पुल्लिंग तथा स्त्रीलिंग में एकवचन तथा बहुवचन रूप बनाने का अभ्यास आदि ऐसे आवश्यक प्रयास हैं जिनके माध्यम से व्याकरण सम्मत भाषा का विकास प्रयत्नपूर्वक प्रारंभ में ही कराना होता है क्योंकि श्रवण अक्षमता के कारण ये इन्हें सहज ही नहीं सीख पाते हैं।

## शिक्षण विधियां

गहन विकार की स्थिति में भाषा शिक्षण के लिए पांच-छः प्रमुख विधियों का आश्रय लिया जाता है। साथ ही कुछ विशेष उपकरण तथा उपस्कर भी काम में लाए जाते हैं। मौखिक विधि, संकेत विधि, स्पर्श द्वारा शिक्षण, श्रवण द्वारा ध्वनि विभेदीकरण प्रशिक्षण, पूर्ण संप्रेषण विधि जिसमें उपर्युक्त सभी विधियों का न्यूनाधिक प्रयोग होता है आदि प्रमुख हैं। क्यूड-स्पीच विधि का भी कुछ विद्यालयों में प्रशिक्षित शिक्षकों द्वारा शिक्षण किया जाता है।

## भाषा संबंधी कठिनाइयों का मूल्यांकन

भाषा ग्रहण तथा अभिव्यक्ति के समय बच्चे द्वारा अनुभव की जाने वाली कठिनाइयों की जानकारी प्राप्त करना भी आवश्यक है। मूल्यांकन के लिए

*गहन रूप से श्रवण क्षतिग्रस्त बच्चों के लिए व्याकरण सम्मत उपयुक्त भाषा-विकास तथा सामान्य वाणी-विकास के लिए आरंभ से ही प्रयास किया जाता है। विशेष शिक्षक तथा वाणी शोधक की सहायता से यह कार्य सफलतापूर्वक हो सकता है।*

दो पक्षों पर विशेष ध्यान देना आवश्यक है, भाषा ग्रहण क्षमता तथा भाषा अभिव्यक्ति क्षमता। इसके लिए भाषायी दोषों तथा वाणी दोषों का मूल्यांकन अपेक्षित है। भाषायी दोषों का ज्ञान प्राप्त करने के लिए कृत मूल्यांकन में ये पक्ष आते हैं :

- ❑ व्यंजन ध्वनियों का परीक्षण
- ❑ बोध स्तर का परीक्षण
- ❑ लेखन
- ❑ व्याकरण का प्रयोग

वाणी दोषों का मूल्यांकन करते समय सबसे पहले उच्चारण अवयवों का परीक्षण आवश्यक है। फिर इन पक्षों का मूल्यांकन किया जाता है :

- ❑ उच्चारण संबंधी दोष जैसे – ध्वनियों का जोड़ना, तोड़ना, स्थानापन्न करना, छोड़ना आदि।
- ❑ आवाज़ या स्वर संबंधी दोष जैसे- अत्यंत धीमी या नीची आवाज़, बहुत ऊंची या तेज़ आवाज़, भौंडी या मोटी आवाज़ आदि।
- ❑ लय संबंधी दोष – जैसे हकलाना, तुतलाना या अस्पष्ट बोलना आदि।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि श्रवण विकार की शीघ्र पहचान, श्रवण क्षमता का मिलान करते

हुए उपयुक्त श्रवण यंत्र का प्रयोग, वाणी प्रशिक्षण तथा भाषा-विकास कार्यक्रम नियोजन आदि कुछ ऐसे आवश्यक चरण हैं जिनके लिए प्रयत्नपूर्वक प्रयास करके इन संवेदी विकारयुक्त बच्चों को सामान्य जीवन यापन करने में सक्षम बनाया जा सकता है। इन्हें कुछ विद्यालयी-विषयों में एकीकृत करके सामान्य बच्चों के साथ घुल-मिल कर मनो-सामाजिक समंजन में भी सक्षम बनाया जाता है। कालांतर में ये बच्चे समाज का अभिन्न अंग बनकर अपनी क्षमतानुसार जीविका अर्जन करने में सक्षम हो जाते हैं। विभिन्न व्यावसायिक प्रशिक्षणों में इनकी आवश्यकताओं को दृष्टिगत रखकर अनुकूलन की व्यवस्था भी की जा रही है। साथ ही कुछ पद भी इनके लिए सुरक्षित हैं, जो इनके समाजीकरण की दिशा में महत्वपूर्ण भूमिका अदा करते हैं। आवश्यकता केवल प्रयास करने की है तथा उनकी क्षमताओं को पहचानने की है। ❑



# विज्ञान के छात्रों के व्यक्तित्व संबंधी मूल्यों का अध्ययन

संजय कुमार यादव

प्रवक्ता, शिक्षा विभाग
आदर्श कृष्ण महाविद्यालय, शिकोहाबाद, उ.प्र.

बदलते हुए सामाजिक-भौतिक परिवेश के कारण छात्रों के व्यक्तित्व संबंधी मूल्यों में क्या परिवर्तन आए हैं? छात्रों में उचित मूल्यों के विकास में विद्यालय की महत्वपूर्ण भूमिका है। छात्रों में अनुकूल प्रतिमान के विकास के लिए शैक्षिक नीति निर्धारकों, शैक्षिक प्रशासकों व शिक्षकों को क्या सुझाव दिए जाएं? प्रस्तुत अध्ययन इस दिशा में एक महत्वपूर्ण प्रयास है।

विश्व में व्याप्त तनाव से छात्र चिंतित है। उसके सामने न तो कोई विकल्प है न ही कोई उद्देश्य। उसका प्रेरणा-स्रोत सूख गया है। छात्र के जीवन में नीरसता, अलगाववादी विचारधारा का विकास, मूल्यों में असंभवता आ गई है। जीवन को भारस्वरूप समझ कर उच्च आदर्शों को प्राप्त करने के लिए प्रयास न कर वह दिवास्वप्न या मानसिक विसंगतियों का शिकार हो गया है। इन्हीं कारणों से छात्र के मूल्यों में परिवर्तन आ रहे हैं।

मूल्य व्यक्ति के जीवन की वे अभिवृत्तियां हैं जो कि अनेक सामाजिक एवं मनोवैज्ञानिक क्रियाकलापों के साथ उसमें स्थिर होते हैं। मूल्य देशकाल के साथ-साथ परिवर्तित व विकसित होते हैं। व्यक्ति अपने अधिकतर मूल्यों को समाज से ग्रहण करता है। समाज में प्रचलित लोकमत परंपराओं, रूढ़ियों व रीति रिवाजों द्वारा मूल्यों का निर्धारण होता है। समाज में परिवर्तन के साथ-साथ मूल्यों में भी परिवर्तन होता है।

1931 में डब्लू. आलपोर्ट तथा पी. ई. वर्नन ने एक मूल्य परीक्षण का निर्माण किया जो कि मूल रूप से स्प्रेंगर नामक विद्वान के मूल्य वर्गीकरण पर आधारित मूल्यों का अध्ययन करता है। स्प्रेंगर ने 1928 में अपनी पुस्तक 'टाइप ऑफ मैन' में व्यक्तित्व को छः मूल्यों का समग्र मानते हुए व्यक्तियों को छः भागों में बांटा - सैद्धांतिक, आर्थिक, सौंदर्यात्मक, सामाजिक, राजनैतिक व धार्मिक।

छात्रों के मूल्यों के तुलनात्मक अध्ययन हेतु विभिन्न शोध कार्य हुए हैं। अशोक कुमार 1971-72 ने कला एवं विज्ञान वर्ग के छात्रों के मूल्य निर्णयों के तुलनात्मक अध्ययन में पाया कि छात्रों में

सैद्धांतिक मूल्य एवं राजनैतिक मूल्य निर्णयों में 0.05 स्तर पर सार्थक अंतर है तथा चार मूल्यों आर्थिक, सामाजिक, सौंदर्यात्मक व धार्मिक में कोई सार्थक अंतर नहीं है। अनीता कुलश्रेष्ठ 1981-82 ने अंतर्मुखी एवं बहिर्मुखी व्यक्तित्व वाले किशोर-किशोरियों के मूल्य समुच्चय एवं शैक्षिक उपलब्धि का अध्ययन किया।

अध्ययन के महत्व को दो प्रकार से समझा जा सकता है — भौतिकता की दृष्टि से तथा विद्यार्थियों के संबंध में वर्तमान समय में उपलब्ध ज्ञान में वृद्धि करने की दृष्टि से।

शिक्षा का दायित्व बढ़ते हुए ज्ञान को ज्यों का त्यों प्रदान करना ही नहीं है बल्कि मनुष्य तथा उसकी संस्कृति के संदर्भ में ज्ञान की पुनर्व्यवस्था करना भी है। संचित तथा संचयीमान ज्ञान के अंदर से ग्राहय, उपादेश तथा मूल्य सापेक्ष ज्ञान का चयन करना आवश्यक है। केवल तथ्य तथा सूचनाएं एकत्रित करना ही शिक्षा नहीं कहलाती जब तक उन्हें मानव मूल्यों के आधार पर संगठित नहीं किया जाता है।

प्रत्येक मानव को जीवन में कुछ न कुछ अनुभव अवश्य होते हैं, इन्हीं अनुभवों से कुछ सामान्य सिद्धांत जन्म लेते हैं जो मानव व्यवहार को निर्देशित करते हैं। इन सिद्धांतों को ही मूल्य कहा जाता है। व्यक्ति के मूल्य इस बात के दर्पण होते हैं कि वह अपनी सीमित शक्ति एवं समय में क्या करना चाहता है। जीवन के पथ प्रदर्शक के रूप में मूल्य अनुभवों के आधार के साथ-साथ परिपक्व होते हैं निश्चित रूप से मूल्यों का शिक्षण किसी कक्षा की दशाओं में जटिल कार्य है, क्योंकि मूल्य विविध सामाजिक समूहों-हमउम्र साथी, धर्म, प्रौढ़ व्यक्ति, अनुभवजन्य प्रतिमान इत्यादि से अर्जित किए जाते हैं। विशेष रूप से शिक्षण के लिए यह आधारभूत हैं और इसीलिए शिक्षकों की विशेष अभिरुचि का विषय है। आधुनिक जीवन की आवश्यकलाओं की पूर्ति में सहायक होने के लिए शिक्षण द्वारा व्यक्ति के विभिन्न प्रकार के सामाजिक मूल्यों व दृष्टिकोण का विकास करना होगा। अब इस धारणा को विशिष्ट मान्यता प्राप्त है कि मूल्यों में दोनों ही मनोवैज्ञानिक आयाम — भावात्मक एवं ज्ञानात्मक निहित हैं।

वर्तमान पीढ़ी के पास मूल्यों के संबंध में पर्याप्त अर्जित ज्ञान है तथा मूल्यों का ज्ञान प्रदान करने के लिए कुछ शिक्षण-प्रक्रिया भी विकसित की गई है और जो शिक्षकों द्वारा प्रयोग में भी लाई जा रही है। फिर भी वह मूल्यों की विषय वस्तु और परिस्थिति में भिन्न-भिन्न दिखाई पड़ती है। वस्तुतः मूल्य भावनात्मक पक्ष से अधिक जुड़े हुए हैं अतः शिक्षक को मूल्यों का शिक्षण करते समय विशेष रूप से छात्रों के भावों, विचारों का सावधानी पूर्वक ध्यान रखना चाहिए।

इस प्रकार मूल्य और शिक्षा के मध्य घनिष्ठ संबंध होता है। शिक्षा की अंतर्वस्तु तथा व्यवस्था सदैव किसी न किसी प्रकार की मूल्य व्यवस्था से संचालित होती है तथा वह किसी न किसी मूल्य संघर्ष से कुछ न कुछ तनाव का अनुभव अवश्य करती है। भारत जैसे विशाल एवं बहुसंख्यक देश में जहां विभिन्नताएं अनंत हैं, मूल्यों में संघर्ष की दशाएं भी अगणित होना स्वाभाविक है जैसे- पूर्वी और पश्चिमी मूल्यों में संघर्ष, परंपरागत और

आधुनिक मूल्यों में संघर्ष, ग्रामीण एवं नगरीय मूल्यों में अंतर, उच्च और निम्न जातियों के मूल्यों में संघर्ष, बहुसंख्यक व अल्पसंख्यकों के मूल्यों में संघर्ष, राजनैतिक दलों के मूल्यों में संघर्ष, अंतर-पीढ़ी संघर्ष आदि। हमारे अधिकांश शिक्षक व शिक्षा प्रशासक मूल्यों तथा मूल्य संघर्षों का कोई ध्यान नहीं रखते। इस प्रकार शिक्षा के कार्यक्रमों में समुचित परिवर्तन अथवा गति लाने में असमर्थ रहते हैं। सामाजिक मूल्य, सामाजिक संरचना और सामाजिक परिवर्तन दोनों के ही अभिन्न अंग होते हैं। अतः उनको शिक्षा की परिधि से दूर रखना न तो संभव है और न उचित।

वर्तमान युग में जबकि भौतिक साधनों एवं पाश्चात्य सभ्यता का प्रभाव निरंतर बढ़ता जा रहा है, इससे हमारे जीवन मूल्यों में परिवर्तन हो रहा है। उसका प्रभाव छात्रों पर भी पड़ रहा है। प्रत्येक छात्र के सामाजिक एवं आर्थिक स्तर में अंतर होता है। लड़के एवं लड़कियों की रुचियां, अभिवृत्तियां अलग-अलग होती हैं, इसी को लेकर वर्तमान समस्या का चयन किया गया है।

इस अध्ययन के द्वारा यह भी पता लग जाएगा कि वे छात्र सत्य की खोज पर अधिक ध्यान देते हैं या धन के पुजारी हैं। वे दया, सहानुभूति में विश्वास रखते हैं, उन्हें सत्य और मानवता में अगाध श्रद्धा है या वे सत्ता प्रभुत्व एवं नियंत्रण में विश्वास रखते हैं। वे ईश्वर में विश्वास रखते हैं या नहीं अथवा वे क्या प्रत्येक वस्तु में कलात्मकता को ही महत्व देते हैं। अतः इस प्रकार विज्ञान के छात्रों की इन मूल्यों के प्रति जागरूकता का ज्ञान हो जाएगा कि वे अपने जीवन मूल्यों के प्रति कितने जागरूक हैं। यदि नहीं तो उसके कारणों का भी पता लगाया जा सकेगा। छात्रों को उसी के आधार पर उचित पाठ्यक्रम व निर्देशन देने की व्यवस्था हो सकेगी जिससे अभिभावक, शिक्षक, सरकार व समाज सभी लाभांवित होंगे।

## उद्देश्य

- ❑ विज्ञान के छात्रों का विभिन्न जीवन मूल्यों के प्रति दृष्टिकोण का अध्ययन करना।
- ❑ विज्ञान के छात्रों, लड़के-लड़कियों का मूल्यों के प्रति दृष्टिकोण का तुलनात्मक अध्ययन करना।
- ❑ विज्ञान के छात्रों का ग्रामीण एवं शहरी वातावरण के परिप्रेक्ष्य में मूल्यों के प्रति दृष्टिकोण का तुलनात्मक अध्ययन करना।
- ❑ विज्ञान के छात्रों के पारिवारिक व्यवसाय के वातावरण के परिप्रेक्ष्य में मूल्यों के प्रति दृष्टिकोण का तुलनात्मक अध्ययन करना।
- ❑ व्यक्तित्व संबंधी विभिन्न मूल्य प्रतिमानों के परस्पर संबंध का अध्ययन करना।

## परिकल्पनाएं

- ❑ विज्ञान के छात्र अपने व्यक्तित्व संबंधी मूल्यों को जीवन में समान महत्व देते हैं।
- ❑ विज्ञान के छात्र व छात्राओं के मूल्यों में सार्थक अंतर नहीं है।
- ❑ ग्रामीण व शहरी छात्रों के मूल्यों में सार्थक अंतर नहीं है।

- व्यावसायिक एवं बुद्धिजीवी परिवारों के छात्रों के मूल्य प्रतिमानों के मध्य सार्थक अंतर नहीं है।
- व्यक्तित्व संबंधी मूल्यों में परस्पर कोई सह संबंध नहीं पाया जाता है।

## न्यादर्श

प्रस्तुत अध्ययन में आगरा मंडल के फिरोज़ाबाद ज़िले के छात्रों के व्यक्तित्व संबंधी मूल्यों के तुलनात्मक अध्ययन के लिए कोटा एवं उद्देश्य पद्धति के द्वारा न्यादर्श इकाइयों का चयन किया गया। इसके लिए विभिन्न विद्यालयों में अध्ययनरत विज्ञान के 12 वीं कक्षा के छात्रों का चयन आकस्मिक सोद्देश्य विधि द्वारा किया गया, जिसमें 200 छात्र व 200 छात्राओं का चयन किया गया।

## अध्ययन उपकरण

इस अध्ययन हेतु छात्रों के व्यक्तित्व संबंधी मूल्य मापन के लिए राजकुमार ओझा (1959) द्वारा हिंदी भाषा में निर्मित मूल्य परीक्षण का प्रयोग किया गया है। यह मूल्यमापनी दो भागों में विभाजित है। भाग 1 में 25 प्रश्न व भाग 2 में 15 प्रश्नों के द्वारा सैद्धांतिक, आर्थिक, सौंदर्यात्मक, सामाजिक, राजनैतिक एवं धार्मिक मूल्यों का मापन किया जाता है। उपकरण की वैधता एवं विश्वसनीयता उच्च स्तर की निर्धारित की गई है।

तालिका - 1

**छात्र एवं छात्राओं का तुलनात्मक मूल्य**

| | छात्र | | छात्रा | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मूल्य | मध्यमान | प्रामाणिक विचलन | मध्यमान | प्रामाणिक विचलन | टी-मान | 0.5 स्तर पर सार्थकता |
| सैद्धांतिक | 45.67 | 7.15 | 46.47 | 4.65 | 1.12 | सार्थक अंतर नहीं |
| आर्थिक | 42.50 | 5.40 | 40.58 | 6.25 | 1.79 | तदैव |
| सौंदर्यात्मक | 32.00 | 7.75 | 34.50 | 7.80 | 1.39 | तदैव |
| सामाजिक | 43.25 | 5.80 | 43.92 | 6.85 | 0.57 | तदैव |
| राजनैतिक | 44.23 | 5.05 | 42.58 | 6.10 | 1.69 | तदैव |
| धार्मिक | 31.42 | 7.15 | 33.08 | 7.10 | 1.28 | तदैव |

## तालिका - 2

## ग्रामीण एवं शहरी छात्रों के तुलनात्मक मूल्य

| | ग्रामीण छात्र | | शहरी छात्र | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मूल्य | मध्यमान | प्रामाणिक विचलन | मध्यमान | प्रामाणिक विचलन | टी-मान | 0.5 स्तर पर सार्थकता |
| सैद्धांतिक | 46.37 | 5.66 | 46.64 | 4.60 | 0.21 | सार्थक नहीं है |
| आर्थिक | 41.37 | 6.00 | 42.00 | 5.90 | 0.45 | तदैव |
| सौंदर्यात्मक | 27.42 | 4.95 | 34.39 | 7.80 | 5.36 | सार्थक है |
| सामाजिक | 45.54 | 3.95 | 42.37 | 7.00 | 2.72 | तदैव |
| राजनैतिक | 46.33 | 4.95 | 42.94 | 5.65 | 3.32 | तदैव |
| धार्मिक | 34.08 | 6.87 | 31.79 | 8.00 | 1.40 | सार्थक नहीं है |

## तालिका - 3

## व्यापारी एवं बुद्धिजीवी परिवार के छात्रों के तुलनात्मक मूल्य

| | व्यापारी छात्र | | बुद्धिजीवी छात्र | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मूल्य | मध्यमान | प्रामाणिक विचलन | मध्यमान | प्रामाणिक विचलन | टी-मान | .05 स्तर पर सार्थकता |
| सैद्धांतिक | 46.12 | 5.10 | 46.81 | 4.70 | 0.71 | सार्थक नहीं है |
| आर्थिक | 41.37 | 6.05 | 42.13 | 5.85 | 0.65 | सार्थक नहीं है |
| सौंदर्यात्मक | 37.50 | 9.30 | 30.75 | 6.95 | 0.45 | सार्थक नहीं है |
| सामाजिक | 43.63 | 5.65 | 45.13 | 6.70 | 1.10 | सार्थक नहीं है |
| राजनैतिक | 43.00 | 6.80 | 43.60 | 4.60 | 0.53 | सार्थक नहीं है |
| धार्मिक | 33.33 | 7.35 | 31.69 | 7.00 | 1.36 | सार्थक नहीं है |

## समंकों का विश्लेषण एवं विवेचना

अध्ययन के लिए छात्र एवं छात्राओं, ग्रामीण/शहरी तथा व्यापारी/बुद्धिजीवी छात्रों के मूल्य समंकों का मध्यमान, मानक विचलन एवं टी-परीक्षण आदि में सांख्यिकीय तकनीक का उपयोग किया गया।

तालिका 1 देखने से स्पष्ट होता है कि मध्यमान में कतिपय अंतर होते हुए भी टी-मान 0.05 स्तर पर सार्थक अंतर नहीं है। इस हेतु टी-मान क्रमशः 1.12, 1.79, 1.39, 0.57, 1.69, 1.28 है। जो कि 0.05 सार्थकता स्तर के मान से कम है।

तालिका 2 को देखने से ज्ञात होता है कि ग्रामीण एवं शहरी छात्रों के सैद्धांतिक आर्थिक व धार्मिक मूल्य के प्राप्तांकों के मध्यमान में सार्थक रूप से कोई अंतर नहीं है क्योंकि इन मूल्यों के मान क्रमशः 0.21, 0.45, व 1.40 हैं जो कि 0.05 स्तर पर सार्थक नहीं है। ग्रामीण व शहरी छात्रों के सौंदर्यात्मक, सामाजिक व राजनैतिक मूल्यों से सार्थक अंतर है इन मूल्यों का टी-मान क्रमशः 5.36, 2.72, व 3.32 है जो कि 0.05 स्तर के मान से अधिक है जिससे यह स्पष्ट होता है कि ग्रामीण व शहरी छात्रों के इन मूल्यों में सार्थक रूप से अंतर पाया जाता है।

तालिका 3 के विश्लेषण से यह स्पष्ट होता है कि व्यापारी एवं बुद्धिजीवी परिवार के छात्रों के अध्ययन में कतिपय अंतर होते हुए भी टी-मान 0.05 स्तर पर सार्थक अंतर नहीं है। इस हेतु मान क्रमशः 0.71, 0.65, 0.45, 1.10, 0.53 व 1.36 है जो कि 0.05 स्तर के मान से बहुत कम है। अतः ये मूल्य समान रूप से दोनों समूहों में विद्यमान हैं।

## परिणामों की व्याख्या

तालिका 1 से स्पष्ट होता है कि छात्र एवं छात्राएं दोनों सैद्धांतिक मूल्यों को सर्वाधिक महत्व प्रदान करते हैं तथा धार्मिक मूल्य को निम्न स्थान प्रदान करते हैं। इसके आधार पर कहा जा सकता है कि विज्ञान के छात्र होने के कारण वे अपने जीवन में समान रूप से सत्यता को महत्व देते हैं तथा धार्मिक झुकाव की ओर कम उन्मुख हैं। छात्र द्वितीय स्थान राजनैतिक मूल्यों को तथा तृतीय स्थान सामाजिक मूल्यों को प्रदान करते हैं जबकि छात्राएं द्वितीय स्थान पर सामाजिक मूल्यों को व तृतीय स्थान राजनैतिक को प्रदान करती हैं। इसके आधार पर कह सकते हैं कि छात्र परस्पर सहयोग, प्रेम, सहानुभूति की अपेक्षा दूसरों पर नियंत्रण एवं प्रभुत्व करना अधिक चाहते हैं जबकि छात्राएं दूसरों पर शासन करने की अपेक्षा मिलजुल कर रहना अधिक पसंद करती हैं।

छात्र-छात्राओं के मूल्यों में अंतर न होने का कारण प्रगतिशील समाज में परिवर्तित मान्यताएं हैं।

तालिका 2 के निरीक्षण से यह ज्ञात होता है कि सैद्धांतिक आर्थिक व धार्मिक मूल्यों में ग्रामीण व शहरी छात्रों के मध्य अंतर 0.05 स्तर पर सार्थक नहीं है। इसका कारण प्रतिदिन होने वाली प्रगति व आवागमन के साधन हैं। सौंदर्यात्मक मूल्य में ग्रामीण एवं शहरी छात्रों के मूल्यों में

सार्थक अंतर है जिसके आधार पर कह सकते हैं कि ग्रामीण छात्रों की अपेक्षा शहरी छात्र अधिक सौंदर्यप्रिय हैं। सामाजिक मूल्य के प्रति ग्रामीण छात्र शहरी छात्रों की अपेक्षा जागरूक हैं। इससे स्पष्ट है कि ग्रामीण छात्र दयावान व मिलजुल कर रहने वाले होते हैं। जबकि शहरी छात्र अपने परिवार व शिक्षा तक ही सीमित होते हैं। राजनैतिक मूल्य निर्णयों में ग्रामीण एवं शहरी छात्रों में 0.05 स्तर पर सार्थक अंतर है। ग्रामीण छात्र शहरी छात्रों की अपेक्षा राजनीति में अधिक रुचि लेते हैं।

तालिका 3 के निरीक्षण से यह ज्ञात होता है कि व्यापारी एवं बुद्धिजीवी दोनों वर्गों के छात्रों के मूल्य प्रतिमान में 0.05 स्तर पर सार्थक अंतर नहीं है। इसका कारण सर्वत्र व्याप्त विज्ञान का प्रभाव है। व्यापार का क्षेत्र हो या बौद्धिक क्रियाकलाप का क्षेत्र हो सभी में विज्ञान की उपयोगिता को स्वीकार किया जा रहा है। व्यापारी वर्ग ने अपने व्यापार में विज्ञान की तकनीकों के लाभों को देखकर व उनका प्रयोग करके वैज्ञानिक उपयोगिता को स्वीकार किया है। आजकल व्यापारी लोग अपने बच्चों को अच्छी शिक्षा हेतु बुद्धिजीवियों के समान समस्त सुख, साधन, समय आदि प्रदान करते हैं जिसके कारण दोनों वर्गों के छात्रों के मूल्य प्रतिमान समान हैं।

## निष्कर्ष

प्रस्तुत अध्ययन से निम्नलिखित निष्कर्ष प्रतिपादित किए गए हैं। छात्र एवं छात्राओं के मूल्य प्रतिमानों में 0.05 स्तर पर सार्थक अंतर नहीं है।

- ग्रामीण एवं शहरी छात्र समान रूप से सैद्धांतिक मूल्यों के प्रति सबसे अधिक जागरूक हैं।
- ग्रामीण एवं शहरी छात्रों के सैद्धांतिक, आर्थिक व धार्मिक मूल्य निर्णयों में सार्थक अंतर नहीं है जबकि सामाजिक, राजनैतिक व सौंदर्यात्मक मूल्य निर्णयों में सार्थक अंतर है।
- व्यापारी एवं बुद्धिजीवी वर्ग के परिवारों के छात्रों में व्यक्तित्व संबंधी मूल्यों के प्रति समान रूप से जागरूकता है एवं कोई सार्थक अंतर नहीं है।

## शैक्षिक महत्व

आज का युग विज्ञान का युग है। व्यक्ति के जीवन में भौतिकता बढ़ी है तथा मूल्यों में ह्रास हुआ है। युवक विरोध की भावना से प्रभावित हो रहा है। बेरोज़गारी एवं अलगाववादी प्रवृत्ति के कारण व्यक्ति के मूल्य परिवर्तित हो रहे हैं। भौतिक साधनों की उपलब्धता से समाज में प्रचलित लोकमत, परंपराओं, रूढ़ियों व रीति-रिवाजों में परिवर्तन हो रहे हैं जबकि इनके द्वारा ही मूल्यों का निर्धारण होता है।

अतः बदलते हुए सामाजिक-भौतिक परिवेश के कारण छात्रों के व्यक्तित्व संबंधी मूल्यों में क्या परिवर्तन आए हैं यह जानने के लिए और अधिक अध्ययन किए जाएं एवं प्राप्त निष्कर्ष के द्वारा शैक्षिक नीति निर्धारकों, शैक्षिक प्रशासकों को सुझाव दिए जाएं। प्रस्तुत अध्ययन इस ओर एक महत्वपूर्ण प्रयास रहा।

प्रस्तुत अध्ययन के निष्कर्ष के आधार पर कहा जा सकता है कि ग्रामीण व शहरी छात्रों के सामाजिक व राजनैतिक मूल्यों में अंतर है। इस दिशा में नीति निर्धारकों, शिक्षकों आदि को विशेष ध्यान देना चाहिए ताकि छात्र अधिक मिलजुल कर व आपसी सौहार्द्र से रह सकें। ❑

## संदर्भ

1. स्प्रेंगर, ई. (1928): ***टाइप्स ऑफ मैन,*** अनुवादक पी.जे.डब्ल्यू. पिगार्स होलस मास नेयंबर वरलाग।
2. ओझा, आर.के. (1971): ***मूल्य अध्ययन प्रश्नावली,*** नेशनल साइक्लॉजीकल कारपोरेशन, आगरा।
3. सारजेंट, एस.एस. (1958): ***सोसियल साइकॉलौजी,*** सेकण्ड एडीशन, ए.वाई. रोनाल्ड प्रेस।
4. मुखर्जी, आर.के. (1985): ***द सोसियल स्ट्रक्चर ऑफ पर्सनेल्टी,*** एस. चांद कम्पनी, नई दिल्ली।
5. बुच, एम.बी. (1983-88): ***फोर्थ सर्वे ऑफ रिसर्च इन एजूकेशन,*** वाल्यूम - 111, एन.सी.ई.आर.टी, नई दिल्ली।
6. भार्गव, महेश (1985): ***आधुनिक मनोवैज्ञानिक परीक्षण एवं मापन,*** हर प्रसाद भार्गव, आगरा।

# माध्यमिक स्तरीय शिक्षक प्रशिक्षण प्रवेश मानदंड

गोपीनाथ शर्मा

प्रवाचक, शिक्षा शास्त्र
वनस्थली विद्यापीठ, राजस्थान

आज शिक्षा की गुणवत्ता प्रश्नांकित हो गई है। विभिन्न आयोगों तथा शोध-अध्ययनों द्वारा शिक्षक प्रशिक्षण की अनेक कमियों को संकेतित किए जाने पर भी शिक्षक प्रशिक्षण की कार्यविधि में बहुत कम सुधार हो पाए हैं। शिक्षक की गुणात्मकता के दो प्रमुख तत्त्व हैं – उसकी योग्यता तथा उसका आचरण। अतः शिक्षण व्यवसाय में उच्च योग्यता एवं श्रेष्ठ आचरण वाले नवागंतुकों को स्थान मिलना चाहिए। राष्ट्रीय स्तर पर चयन की एक ही नीति होनी चाहिए।

पारंपरिक दृष्टि से तो शिक्षक का कार्य ज्ञान का संप्रेषण ही है, किंतु आज की विकासशील एवं विकसित सामाजिक स्थितियों में, जिसमें द्रुत सामाजिक परिवर्तन हो रहे हैं, विद्यालय सामुदायिक विकास की अपेक्षा का केंद्र बन गया है। साथ ही शिक्षक के कार्य अधिक जटिल एवं बहुउद्देशीय बन गए हैं। शिक्षक कक्षा में तथा कक्षा के बाहर एक जीवंत भूमिका निभाता है, जिससे राष्ट्रीय विकास के लक्ष्यों की पूर्ति तथा सामाजिक संरचना को सुदृढ़ता मिलती है। इसमें कोई भिन्न राय नहीं हो सकती कि शिक्षक को उत्तम शिक्षा से संपन्न होना चाहिए।

जब तक शिक्षक शिक्षा की गुणवत्ता नहीं बढ़ेगी, तब तक शिक्षक की भूमिकाएं और उससे अपेक्षाएं प्रभावी तरीके से संपादित नहीं हो सकेंगी। शिक्षा आयोगों द्वारा शिक्षक प्रशिक्षण की अनेक कमियों को संकेतित किए जाने पर भी शिक्षक प्रशिक्षण की कार्यविधि तथा तरीके में बहुत कम रचनात्मक सुधार हो सके हैं। आज स्वास्थ्य विज्ञान तथा अभियांत्रिकी की तरह शिक्षण व्यवसाय की भी एक अच्छे व्यवसाय के रूप में मांग आने लगी है। व्यावसायिक रूप से शिक्षक शिक्षा एक महत्वपूर्ण व्यवसाय में नियोजित करने वाला व्यवसाय है। जब तक शिक्षक प्रशिक्षण का स्तर नहीं सुधरेगा, तब तक शिक्षा व्यवस्था का सुधार संभव नहीं है।

आज शिक्षक शिक्षा संस्थान शिक्षा की मुख्य धारा से अलग-थलग से हो गए हैं। ये उन विद्यालयों से दूर होते जा रहे हैं, जहां इनके प्रशिक्षित अध्यापकों को व्यवसाय मिलता है। उस समाज से भी दूर होते जा रहे हैं, जिसे उसे स्वरूप देना है, जिसकी

सेवा करनी है। ये संस्थान स्वयं के उन तत्वों से भी दूर हो गए हैं, जिनके लिए इनकी स्थापना की गई है। वर्तमान परिप्रेक्ष्य में हमें उन कतिपय संदर्भों तथा आधारभूत संप्रत्ययों को समझना चाहिए जिन पर शिक्षक प्रशिक्षण संस्थान टिके हैं।

शिक्षक प्रशिक्षण के उत्कृष्ट स्तर तक पहुंचने के लिए अभी तक कोई सकारात्मक राष्ट्रीय मापक तय नहीं हो पाए हैं। राष्ट्रीय अध्यापक शिक्षा परिषद् तथा राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् के बीच बहुत कम समन्वय है। इसी प्रकार *राज्य शिक्षा विभाग एवं विश्वविद्यालयों के मध्य* भी शिक्षक प्रशिक्षण के संबंध में बहुत कम समन्वय देखने को मिलता है। प्रायः ऐसा अनुभव किया जाता है कि विश्वविद्यालयों में शिक्षा संकायों को अन्य संकायों की तरह समानता तथा महत्व नहीं मिलता है। इसीलिए शायद यह संकाय विकास की गतिशीलता या व्यापक प्रभाव के विस्तार में नव विकास हेतु कोई सार्थक सुझाव एवं सर्जनात्मक विचार नहीं दे पाता है। आपसी तालमेल एवं उपलब्धियों की दृष्टि से शिक्षा संकाय व अन्य संकायों में बहुत कम नज़दीकी है।

शिक्षा के गुणात्मक विकास के लिए शिक्षक शिक्षा कार्यक्रम को सुदृढ़ एवं प्रभावी बनाने की ज़रूरत है। हमें यह भी स्वीकार करना चाहिए कि राष्ट्रीय लक्ष्यों एवं आकांक्षाओं की प्राप्ति तभी हो पाएगी, जब हम अपनी समालोचना पर गंभीरता से विचार करके एक व्यापक आचार-संहिता को अपनाते हुए उत्कृष्टता के लिए वचनबद्ध होंगे। सामाजिक उत्तरदायित्व को समझते हुए ज़िम्मेदारी महसूस करेंगे। यह भी स्पष्ट है कि शिक्षक की गुणात्मकता जिन अनेक तत्वों से प्रभावित होती है उनमें प्रमुख तत्व है शिक्षक की योग्यता और उसका आचरण। शिक्षण व्यवसाय में उच्च योग्यता तथा श्रेष्ठ आचरण वाले नवागंतुकों को प्रोत्साहन मिलना चाहिए। हमें विभिन्न स्तरों जैसे पूर्व-प्राथमिक, प्राथमिक, माध्यमिक तथा उच्च स्तर के लिए शिक्षकों की आवश्यकता होती है। इतिहास के विभिन्न कालों में माध्यमिक स्तरीय शिक्षण प्रशिक्षण में चयन हेतु क्या मानदण्ड अपनाए गए हैं, यह समीक्षा का विषय है।

*प्राचीन काल में गुरु का पुत्र अथवा गुरु का* प्रधान शिष्य (जिसके लिए गुरु की स्वीकृति प्राप्त हो) शिक्षक (गुरु) बन जाया करते थे। सन 1856 तक माध्यमिक स्तरीय शिक्षक प्रशिक्षण में प्रवेश हेतु कोई विशेष नियम प्रावधान नहीं थे। सन 1856 में मद्रास में तथा 1881 में लाहौर में प्रशिक्षण कालेज खोले गए। प्रारंभ में जो भी प्रशिक्षण में आना चाहता था, उसे प्रशिक्षण सुलभ था। शिक्षा में मनोविज्ञान को स्थान मिलने के बाद यह सोचा जाने लगा कि शिक्षक, बालक और पाठ्यक्रम का शिक्षा में क्या स्थान है। तथापि, चूंकि शिक्षक बनना एक गौरव की बात थी, अभ्यर्थी विचार पूर्वक तथा शिक्षक की वृत्ति का विश्लेषण करके ही प्रशिक्षण में आता था। व्यावसायिक दृष्टि से यह भी देखने में आता था कि शिक्षक का पुत्र शिक्षक ही बनता था। कालांतर में न्यूनतम शैक्षिक योग्यता की मैरिट के आधार पर प्रवेश होने लगे। स्वातंत्र्योत्तर भारत में सन 1972 तक अंकों की मैरिट को शिक्षक प्रशिक्षण में प्रवेश का आधार माना जाता था। कहीं-कहीं साक्षात्कार प्रथा प्रचलित

थी। सन 1972 के बाद चयन हेतु न्यूनतम योग्यता स्नातक स्तर पर 40 प्रतिशत अंक होना अनिवार्य कर दी गई। कुछ विश्वविद्यालय स्नातक या स्नातकोत्तर में कहीं भी 40 प्रतिशत होने पर अभ्यर्थी को मैरिट बनाने के लिए मान्य कर लेते थे। मैरिट बनाने में किन्हीं विश्वविद्यालयों में स्नातक स्तर के अंकों को ही आधारभूत अंक मानकर मैरिट बनाई जाती थी। कुछ विश्वविद्यालय स्नातक या स्नातकोत्तर में जहां अधिक अंक होते थे, उन्हें मैरिट का आधार मानते थे। इन अंकों में विभिन्न स्तरों पर प्राप्त श्रेणियों, एस.टी.सी./बी.टी.सी. होने, शिक्षणानुभव तथा खेलकूद व एन.सी.सी. के राष्ट्रीय, राज्य अथवा विश्वविद्यालयी स्तर के प्रमाण पत्र होने पर अधिलाभ (बोनस) अंक जोड़कर मैरिट बनाई जाती थी।

उत्तर प्रदेश में हाई स्कूल, इंटर एवं स्नातक स्तर के प्राप्तांकों के योग को मैरिट का आधार माना गया। स्नातकोत्तर होने पर इस परीक्षा के प्राप्तांकों के चौथे भाग को मैरिट में जोड़ा जाता था। उसी विश्वविद्यालय का अभ्यर्थी होने पर 25 अंक अतिरिक्त तथा खेलकूद/एन.सी.सी./एन.एस.एस./स्वतंत्रता संग्राम सेनानी बार्ड/सैनिक बार्ड आदि का प्रमाण पत्र होने पर 25 अंक और जोड़े जाते थे। कुलपति की अध्यक्षता में चयन समिति बनाकर चयन होता था।

उक्त दोनों तरीकों में अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति, शिक्षक वार्ड, विधवा अथवा परित्यकता तथा विकलांग के लिए पूर्व तय प्रतिशत के अनुसार पहले इन वर्गों की मैरिट बनाकर, इन्हें स्थान देने के बाद सामान्य अभ्यर्थियों की मैरिट बनाई जाती थी। कहीं-कहीं प्राइवेट महाविद्यालयों में कुछ स्थान व्यवस्थापन समिति के लिए भी आरक्षित थे। व्यवस्थापन समिति के आरक्षित स्थानों पर न्यूनतम योग्यता वाले अभ्यर्थियों को भी स्थान मिल जाता था। कतिपय विश्वविद्यालय मैरिट में साक्षात्कार को भी स्थान देते थे।

यह मैरिट चयन प्रक्रिया केवल शैक्षिक उपलब्धि या अन्य ऐसे आधारों पर निर्धारित थी जिसमें शिक्षक अभिवृत्ति को कोई स्थान नहीं था। इसलिए इसकी कड़ी आलोचना हुई। साक्षात्कार सम्मिलित कर लेने पर तो प्रश्न उठने लगे कि इससे अपने अभ्यर्थी को स्थान देना सरल हो गया है। तर्कों को मान्यता मिली और तय किया गया कि मैरिट का आधार अंक न होकर पूर्व प्रवेश परीक्षा (पी.टी.ई.टी.) होना चाहिए। सभी राज्यों/विश्वविद्यालयों में पी.टी.ई.टी. व्यवस्था को स्वीकार कर लिया गया। सन 1980 के बाद लगभग सभी जगह या तो केंद्रीय स्तर पर राज्य सरकार द्वारा अथवा विश्वविद्यालयों द्वारा अपनी पी.टी.ई.टी. व्यवस्था अपनाई जाने लगी है। पी.टी.ई.टी. व्यवस्था में अभ्यर्थी के मूल्यांकन हेतु विभिन्न राज्यों में कुछ-कुछ भिन्नता भी देखने को मिलती है। यह भिन्नता कमोबेश प्रतिशत के अंतर की ही भिन्नता मानी जा सकती है। इन प्रवेश पूर्व परीक्षाओं (पी.टी.ई.टी.) में प्रश्नपत्र में निम्नलिखित भाग होते हैं :

- ❑ भाषा ज्ञान
- ❑ सामान्य ज्ञान
- ❑ गणित एवं तर्कशक्ति
- ❑ शिक्षण अभिवृत्ति

प्रवेश पूर्व परीक्षा पी.टी.ई.टी. में प्रथम तीन भागों में यदि अभ्यर्थी न्यूनतम अनिवार्य अंक (40 प्रतिशत) प्राप्त कर ले तो भी अभ्यर्थी का चयन संभव है। अभ्यर्थी पी.टी.ई.टी. के प्रथम तीन क्षेत्रों की अन्य प्रतियोगी परीक्षाओं हेतु तैयारी करता ही है। उन क्षेत्रों में अधिक अंक प्राप्त कर लेने पर यदि शिक्षक प्रशिक्षण में चयन हो जाता है, तो कैसे कहा जा सकता है कि यह शिक्षक प्रशिक्षण की अच्छी चयन प्रक्रिया है? पी.टी.ई.टी. में सम्मिलित होने के लिए स्नातक स्तर पर 45 प्रतिशत अंक होना ही पर्याप्त है। ऐसे में न तो अभ्यर्थी का उच्च योग्यता वाला होना अनिवार्य रहा और न ही शिक्षक प्रशिक्षण अभिवृत्ति का कोई प्राधान्य रहा। केवल वस्तुनिष्ठ प्रश्नों से शिक्षण अभिवृत्ति का मूल्यांकन भी संदिग्ध है।

शिक्षक को कक्षा में उपस्थित होकर प्रभावी मौखिक अभिव्यक्ति में विषयवस्तु को प्रस्तुत करना होता है। पी.टी.ई.टी. में इसके मूल्यांकन का कोई प्रावधान नहीं है। शिक्षण व्यवसाय मातृहृदय की अपेक्षा करता है। शिक्षक में राष्ट्रीय, सांस्कृतिक, सामाजिक तथा नैतिक मूल्यों की अपेक्षा की जाती है। वर्तमान पी.टी.ई.टी. व्यवस्था में चयन हेतु इन मूल्यों के मापन का कोई प्रावधान नहीं किया गया है। शिक्षक प्रशिक्षण चयन में इन संदर्भों पर ध्यान दिए जाने की अपेक्षा है। स्तर सुधार की दृष्टि से निम्नलिखित तथ्य भी विचारणीय हैं :

- ❑ राज्य की आवश्यकता के अनुरूप ही शिक्षकों के प्रशिक्षण की व्यवस्था की जाए। एन.सी. टी.ई के 1:10 के अनुपात तथा शिक्षण विषयों की सुलभता को दृष्टिगत रखते हुए प्रशिक्षण महाविद्यालयों को प्रशिक्षणार्थी आबंटित किए जाएं।
- ❑ वैयक्तिक साक्षात्कार को भी चयन मानदंड में रखना आवश्यक है। एतदर्थ विश्वविद्यालय स्तर पर एक चयन समिति बनाई जाए।
- ❑ चयन में बुद्धिलब्धि, भाषाई योग्यता, शिक्षण अभिवृत्ति, विषय वस्तु ज्ञान, साक्षात्कार तथा अनिवार्य शैक्षिक योग्यता के प्रतिशत प्राप्तांकों को मैरिट के लिए उचित प्रतिनिधित्व मिले।
- ❑ निर्मित मैरिट के आधार पर एक अपेक्षित स्तर भी तय किया जाए। यदि इस प्रकार निर्मित मैरिट के अभ्यर्थी निर्धारित्त अपेक्षित स्तर को प्राप्त नहीं कर पाएं तो उस स्तर से नीचे न जाया जाए, चाहे स्थान रिक्त ही क्यों न रह जाएं।

उपयुक्त अभ्यर्थियों का चयन एक कठिन कार्य है। राष्टीय स्तर पर एन.सी.टी.ई. अपने संरक्षण में एक समिति बनाए जो चयन हेतु ठोस सुझाव दे सके। इस संदर्भ में अनुसंधान भी अपेक्षित है।

शिक्षक प्रशिक्षण में चयन की राष्ट्रीय स्तर पर एक नीति होनी चाहिए। अनुपयुक्त अभ्यर्थी का चयन हो जाना एवं उपयुक्त का रह जाना दुःख की बात है। राष्ट्रीय लक्ष्यों की संपूर्ति तभी हो सकती है, जबकि इस व्यवसाय में समर्पित लोग ही आएं। वास्तविकता तो यह है कि जो भौतिक सुख-सुविधाओं के लालची न हों, जिनका जीवन-व्यवहार आदर्श हो, जो जीवनपर्यंत विद्यार्थी ही बने रहना चाहते हों, उन्हें ही इस व्यवसाय में आना चाहिए।

शिक्षक शिक्षा चयन पद्धति में पुनर्विचार एवं पुनर्रचना की प्रबल आवश्यकता है। ❑

## संदर्भ

1. गोयल, जे. सी., सभरवाल, निर्मल एवं तिवारी, ए.डी. (1988) : ***टूल्स फॉर बी. एड. एडमीशन—देयर प्रेडिक्टिव एफिकेसी,*** एन.सी.ई.आर.टी., नई दिल्ली।
2. एन.सी.टी.ई., नई दिल्ली, (1997) : ***अध्यापक शिक्षा का पाठ्यचर्या प्रारूप।***
3. शर्मा, गोपीनाथ, (1993) : ***शिक्षक एवं शिक्षक-प्रशिक्षण के विचारणीय पक्ष,*** नया शिक्षक (पत्रिका) शि.वि. राजस्थान, बीकानेर, जुलाई-सितंबर अंक।
4. राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर द्वारा जारी ***बी. एड. प्रवेश नियमावली,*** सन 1962 से 1979 तक।
5. मोहनलाल सुखाड़िया विश्वविद्यालय, उदयपुर द्वारा जारी ***पी.टी.ई.टी. प्रवेश योग्यता नियमावली,*** सन 1980 से 1992 तक।
6. म.द. विश्वविद्यालय, अजमेर द्वारा जारी ***पी.टी.ई.टी. प्रवेश योग्यता नियमावली,*** सन 1993 से लगातार।
7. महामहिम राज्यपाल, उत्तर प्रदेश, श्री चेन्नारेड्डी का ***बी.एड. प्रवेश नियम संबंधी अध्यादेश।***
8. उत्तर प्रदेश सरकार का ***बी.एड. प्रवेश नियम संबंधी राज्यादेश।***

# सेवापूर्व माध्यमिक शिक्षक-शिक्षा पाठ्यक्रम एवं समयावधि विस्तार : एक विवेचन

जी.सी. भट्टाचार्य

वरिष्ठ प्रवक्ता, शिक्षा संकाय
कमच्छा शैक्षिक संकुल
काशी हिंदू विश्वविद्यालय, वाराणसी

राष्ट्रीय अध्यापक शिक्षा परिषद् द्वारा प्रस्तुत 'नवीन पाठ्यक्रम रूपरेखा : स्तरीय अध्यापक शिक्षा' पर काशी हिंदू विश्वविद्यालय में एक त्रि-दिवसीय संगोष्ठी-सह-कार्यशाला का आयोजन किया गया। लेखक ने परिणामों को अपने वैयक्तिक दृष्टिकोण से प्रस्तुत करने का प्रयास इस परिपत्र में किया है। प्रतिभागियों में से लगभग अस्सी प्रतिशत लोगों ने सुझाए गए उपायों को आवश्यक तथा उचित ठहराया और इस दिशा में परिषद् के अधिकारियों को कुछ सोचने के लिए मजबूर किया।

आज यह सर्वविदित है कि राष्ट्रीय अध्यापक शिक्षा परिषद् (एन.सी.टी.ई.) ने विगत दो दशकों से भी अधिक समय से कार्यशील रहकर 1978 में शिक्षक शिक्षा पाठ्यक्रम रूपरेखा तैयार करने तथा 1988 में उसे संशोधित करने के प्रयासों के माध्यम से जो कार्य कर दिखाया है, वह अभूतपूर्व है। संवैधानिक अधिकार प्राप्त करने के पश्चात यह संस्था आज अपने पाठ्यक्रम-रूपरेखा की समीक्षा का महत्वपूर्ण कार्य प्रारंभ करते हुए एक ठोस प्रयास में पुनः संलग्न है। काशी हिंदू विश्वविद्यालय के शिक्षा संकाय में विगत 7-9 मार्च, 1999 को एक त्रि-दिवसीय संगोष्ठी-सह-कार्यशाला का आयोजन एन.सी.टी.ई. के संरक्षण में इसी पाठ्यक्रम रूपरेखा के परिप्रेक्ष्य में स्तरीय शिक्षक शिक्षा हेतु अनुप्रयोगात्मक वचनबद्धता के संदर्भ में किया गया जिसमें व्यापक चर्चाएं हुईं। प्रस्तुत परिपत्र में यह प्रयास किया गया है कि परिषद् एवं अध्यापक शिक्षा से संबंधित समस्त लोगों के विचारों एवं तर्कों की विवेचना क्रमबद्ध ढंग से करना संभव हो सके। सर्वप्रथम हम परिषद् के पक्ष पर विचार करने का प्रयास करते हैं।

परिषद् ने अपने तर्कों को प्रस्तुत करते हुए सेवापूर्व माध्यमिक शिक्षक शिक्षा के पाठ्यचर्या प्रारूप (1998) में पाठ्यक्रम तथा उसकी समयावधि दोनों को व्यापक बनाने के लिए संस्तुतियां की हैं। यह अवधि शीघ्र ही वर्तमान एक वर्ष से दो वर्ष की होने जा रही है। अतः निश्चित रूप से यह एक राष्ट्रीय बहस का मुद्दा बन चुका है जिसके प्रत्येक पहलू पर विचार करना अपरिहार्य हो गया है। परिषद् के अनुसार – यदि माध्यमिक स्तर

पर शिक्षक शिक्षा कार्यक्रम के उद्देश्य की प्राप्ति को ध्यान में रखा जाए तो नव-संस्तुत व्यापक पाठ्यक्रम को भावी शिक्षकों के सम्मुख उचित ढंग से प्रस्तुत करने के लिए समयावधि को बढ़ाना अनपेक्षित नहीं कहा जा सकता। इस नवीन प्रारूप में परंपरागत आधारभूत पाठ्यक्रम को तो सम्मिलित किया ही गया है, साथ ही साथ कई अतिरिक्त अवयवों को भी जोड़ा गया है। नव-विकसित आधुनिक भारतीय समाज का प्रश्नपत्र भारतीय समाज के संदर्भ में क्रियाशील समस्त कारकों तथा शक्तियों का वर्णन करेगा जिनके माध्यम से आज एक नव-सामाजिक क्रम का विकास हो रहा है।

शिक्षण-अधिगम मनोविज्ञान के प्रश्नपत्र में भी विभिन्न विषयों जैसे – जीवन विज्ञान, चिकित्सा, न्यूरोलॉजी, जेनेटिक्स तथा संचार तकनीकी के क्षेत्र से प्राप्त होने वाले शोध निष्कर्षों को समावेशित करने पर बल दिया गया है, जो शिक्षण-अधिगम प्रक्रिया को समझने के लिए वांछित हों। इस पाठ्यक्रम में माध्यमिक शिक्षा पर भारतीय परिप्रेक्ष्य में अध्ययन हेतु एक नए प्रश्नपत्र का संयोजन किया गया है ताकि शिक्षा के इस स्तर से संबंधित कठिनाइयों तथा समस्याओं के बारे में गहन जानकारी भावी शिक्षकों को प्राप्त हो सके।

ठीक इसी प्रकार निर्देशन तथा परामर्श में भी उन्हें अधिक प्रभावी एवं कार्यकुशल बनाने के लिए इसे पाठ्यक्रम में सम्मिलित किया गया। पाठ्यक्रम प्रतिरूप तथा विकास से संबंधित प्रश्नपत्र को पाठ्यक्रम विकास, संचरण तथा मूल्यांकन संबंधी योग्यता को बढ़ाने के उद्देश्य से जोड़ा गया है। इसी प्रकार विद्यालयीय व्यवस्थापन को भी अनिवार्य पाठ्यक्रम का अंग बना दिया गया है क्योंकि अध्यापकों के लिए यह विषय तथा संबंधित तकनीकों का ज्ञान अपरिहार्य माना गया है।

क्रियात्मक शोध का नया प्रश्नपत्र भावी अध्यापकों को समस्या समाधान उपागम में कुशल बनाने के उद्देश्य से जिस ढंग से समावेशित किया गया है, ठीक उसी तरह से उनके दृष्टिकोण को प्रसारित करने के लिए तथा शैक्षिक ज्ञान एवं समस्याओं के बारे में अवबोध उत्पन्न करने के लिए तुलनात्मक शिक्षा को भी आवश्यक माना गया है। निर्धारण, मूल्यांकन तथा उपचारात्मक अवयव से संबंधित एक नया प्रश्नपत्र निश्चित रूप से अध्यापकीय आकलन तथा मूल्यांकन योग्यता को बढ़ाने के लिए अवधारित मान कर कुल नौ प्रश्नपत्रों को अनिवार्य कर दिया गया है। साथ ही वैकल्पिक प्रश्नपत्रों के रूप में पूर्व विद्यालयीय शिक्षा, प्राथमिक शिक्षा, शैक्षिक तकनीकी, व्यासायिक शिक्षा, प्रौढ़ शिक्षा, अनौपचारिक शिक्षा, दूरवर्ती शिक्षा, पर्यावरण शिक्षा, कंप्यूटर शिक्षा, विशिष्ट आवश्यकता वाले बच्चों की शिक्षा, स्वास्थ्य एवं शारीरिक शिक्षा, जनसंख्या शिक्षा तथा शिक्षा इतिहास और समस्याएं जैसे तेरह चयनावसर रखे गए हैं, जिनमें से केवल दो का चयन करना है। इस प्रकार दस प्रश्नपत्रों के व्यापक पाठ्यक्रम को प्रस्तुत करने के लिए तथा शिक्षक शिक्षा को एक व्यावसायिक रूप देने के लिए परिषद् का यही मानना है कि समयावधि को एक वर्ष से दो वर्ष करना आज अपरिहार्य हो गया है।

इसके साथ ही शिक्षण अभ्यास कार्यक्रम को भी अधिक विस्तृत बनाया गया है। न केवल दो

विद्यालयी विषयों का शिक्षण अभ्यास बल्कि उनके शिक्षण की प्रविधि के विश्लेषण को भी अनिवार्य बना दिया गया है जिसके अभाव में शिक्षण तकनीकों में निहित विचार विश्लेषण एवं तार्किक पक्ष को समझ पाना बहुधा कठिन हो जाता है। आवश्यकता आधारित कार्य प्रविधि एवं संचरण व्यूहरचना का निर्माण करना प्रत्येक भावी अध्यापक के लिए आवश्यक होगा। शिक्षक अध्यापकों को वास्तविक कक्षा परिवेश में प्रतिमान पाठों को प्रस्तुत करना होगा और भावी शिक्षकों को न केवल उन विभिन्न प्रकार के पाठों का निरीक्षण करना होगा अपितु उनकी आलोचना तथा मूल्यांकन के कार्य को भी करना होगा। विचार-विमर्श तथा आलोचना के पश्चात ही उचित प्रतिपुष्टि प्रदान की जाएगी ताकि उच्चस्तरीय शिक्षण दक्षता की प्राप्ति का लक्ष्य पूर्ण हो सके। इस प्रकार दो विद्यालयी विषयों में कार्य प्रविधि विश्लेषण, प्रतिमान पाठों का निरीक्षण एवं विश्लेषण तथा शिक्षण अभ्यास की तीनों विधाओं की पूर्ति निश्चित ही अधिक समयसापेक्ष सिद्ध होगी।

प्रायोगिक कार्य को भी अधिक व्यापक एवं अर्थबोधक बनाया गया है। सत्र कार्य तथा प्रायोगिक क्रियाओं को छोड़कर इसमें इंटर्नशिप तथा समस्त विद्यालयीय अनुभवों को जोड़ दिया गया है। एक अध्यापक के रूप में विद्यालय में कार्य करने के लिए जिन-जिन बातों को जानने की आवश्यकता होती है उस ज्ञान को इस अवधि में उन्हें दिया जा सके, यह परिषद् ज़रूरी मानती है। इसी प्रकार क्षेत्रीय कार्य तथा समुदाय आधारित कार्यक्रम, सृजनशीलता तथा व्यक्ति विकास कार्यक्रम, कार्य-शिक्षा, शारीरिक शिक्षा तथा खेलकूद एवं अन्य विद्यालयी क्रियाकलाप, सौंदर्यबोध विकासात्मक कार्यक्रम तथा क्रियाएं और क्रियात्मक अनुसंधान अध्ययन आदि अनेक कार्यों को प्रायोगिक क्रियाओं के क्षेत्र में सम्मिलित किया गया है। केवल इतनी ही बात नहीं अपितु शिक्षक शिक्षा की कार्य प्रविधि में भी एक व्यापक परिवर्तन की अपेक्षा की गई है। सिद्धांत, प्रायोगिक कार्य तथा शिक्षण तकनीकों के मध्य एकीकरण की आवश्यकता पर भी बल दिया गया तथा केंद्रबिंदु विद्यालय को बनाया गया।

शिक्षकों के अध्यापकों को अब संस्कृति-विशिष्ट तथा आवश्यकता केंद्रित कार्य प्रविधियों के माध्यम से स्वतंत्र अध्ययन तथा स्वाध्याय की अभिक्षमता को विकसित करना होगा। कार्यस्तर को सुधारते हुए उन्हें समुदाय से मान्यता प्राप्त करनी होगी। केवल शिक्षण ही नहीं बल्कि उनका कार्य परिवर्तन तथा आधुनिकीकरण, सांस्कृतिक पुनर्निर्माण तथा सामाजिक विकास आदि में एक सक्रिय अभिकर्मक की भूमिका भी अदा करनी होगी। समयावधि में यह विस्तारण निश्चित रूप से छात्राध्यापकों को आगे चलकर एम. एड. कार्यक्रम में सम्मिलित होने में भी सहायक सिद्ध होगा।

इन विचारभंगिमाओं के संदर्भ में यदि देखा जाए तो यही कहना एवं मानना होगा कि वर्तमान एक वर्षीय समयावधि नवीन बी.एड. पाठ्यक्रम के लिए सर्वथा ही अनुपयुक्त तथा अल्प है। लेकिन अब कुछ व्यावहारिकता की भी बात करनी चाहिए जिससे नवीन पाठ्यक्रमीय विस्तार तथा समयावधि में वृद्धि दोनों की प्रासंगिकता का आकलन करना संभव हो सके।

## व्यावहारिक पक्ष

राष्ट्रीय अध्यापक शिक्षा परिषद् द्वारा आयोजित संगोष्ठी के कुछ प्रतिभागियों का यह कहना था कि प्रस्तुत विषय के परिप्रेक्ष्य में संबंधित व्यावहारिक संदर्भों पर भी ध्यान देने की आवश्यकता है। वस्तुतः आज देश में संसाधनों की दिन-प्रति-दिन कमी होती जा रही है। मानवीय हो या भौतिक, हर वर्गीय संसाधन की मात्रा कहीं असीमित नहीं है और शायद यही वजह है कि सार्वजनीकरण का स्थान आज वैयक्तीकरण ने ले लिया है। ऐसी स्थिति में बी. एड. के पाठ्यक्रम तथा समयावधि का विस्तार भौतिक तथा आर्थिक दोनों ही वर्गों के संसाधनों के लिए भार को बढ़ाएगा जिन्हें हटा पाना यदि असंभव नहीं तो कठिन अवश्य प्रतीत होगा। प्रति व्यक्ति व्यय बढ़ने के कारण शिक्षा और अधिक महंगी हो जाएगी।

अव्यावहारिकता से संबंधित दूसरी बात अवधि विस्तारण के माध्यम से अध्यापक शिक्षा को एक व्यावसायिक रूप देने से संबंधित तर्क में निहित है। ठोस विषयगत आधार के लिए तो बी.ए. तथा एम.ए. (एजुकेशन) के पाठ्यक्रमों का संचालन मात्र ही पर्याप्त माना जा सकता है। इसके लिए अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम की अति व्यापकता का कोई औचित्य नहीं है। यह एक रोज़गारपरक पाठ्यक्रम है जिसके माध्यम से शिक्षण व्यवसाय में प्रवेश हेतु निर्धारित योग्यता की पूर्ति करवाई जाती है। जहां तक एन.सी.ई.आर.टी. द्वारा संचालित प्रादेशिक शिक्षा संस्थानों में प्रचलित बी. एस-सी. बी.एड. पाठ्यक्रम का प्रश्न है उसमें भी (3+1) त्रि-वर्षीय स्नातक तथा एक वर्षीय प्रशिक्षण की व्यवस्था की गई है। अतः इन परिस्थितियों में अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में व्यापक परिवर्तन व्यावहारिकता की दृष्टि से यथोचित नहीं कहा जा सकता है।

एक अन्य विचारणीय बिंदु के रूप में देश में प्रशिक्षित अध्यापकों की मांग को रखा गया क्योंकि आज जब हम सन 2005 तक सबके लिए अनिवार्य शिक्षा की बात पर दृढ़तापूर्वक कायम रहना चाह रहें हैं तो निश्चित रूप से आगामी दिनों में प्रशिक्षित अध्यापकों की आवश्यकता में वृद्धि की संभावना से इंकार नहीं कर सकते हैं। पत्राचार तथा दूरस्थ शिक्षा जैसे आयामों को बंद करने के बाद पुनः जब द्वि-वर्षीय पाठ्यक्रम द्वारा प्रतिवर्ष तैयार होने वाले छात्राध्यापक/छात्राध्यापिकाओं की संख्या आधी कर दी जाएगी, तो निश्चित रूप से आवश्यकता की पूर्ति नहीं हो पाएगी और कार्यरत अध्यापकों के कार्यभार में इतनी वृद्धि हो जाएगी कि अध्ययन-अध्यापन मात्र एक औपचारिकता बन कर रह जाएगी। ठीक इसके विपरीत स्थिति उन प्राइवेट शिक्षण संस्थाओं में होगी जहां अप्रशिक्षित लेकिन कुशल अध्यापक/अध्यापिकाओं की नियुक्ति में कोई बाधा न होने के कारण शिक्षक-छात्र अनुपात घटेगा और सामान्य कक्षा शिक्षण का स्तर बढ़ेगा। परिणाम शायद यह होगा कि अंग्रेज़ी माध्यम के कानवेंट स्कूल अधिसंख्यक बनकर शिक्षा के क्षेत्र का अनौपचारिक वैयक्तीकरण कराते हुए बच्चों के अभिभावकों से मनमाना शुल्क वसूलने लगेंगे जिसके लक्षण अभी से कुछ-कुछ साफ नज़र आ रहें हैं। इससे गरीब जनता वंचित रहेगी व व्यवधान

